तो कर्म० बहु० में है रतियो, जातियो और कञ्ञा पा० धेनुयो (जिसका -यु उसकी व्युत्पत्ति भली भांति बताता है)। कञ्ञा प्रकार के प्रमाणान्तर्गत कर्ता० में भिक्खुणा कर्म० भी मिलता है पा० रत्ती अशोक० मौलि० में संभवत इ(त्)भी बहु० अटविं को अटवियो के निकट है। एच० स्मिथ ('सद्दनीति' पृ० ४४८, नोट 'सौ') के अनुसार, पाली के कुछ पदों में इयो (पढ़िए —⏑⏑ant—) प्रकार के प्रमाण मिलते हैं।

किन्तु स्वयं कञ्ञा, एकवचन की भांति प्रतीत होने वाला बहुवचन भेद प्रस्तुत करने की प्रवृत्ति प्रदर्शित करता है जिससे उपलब्ध होता है कञ्ञायो प्रकार (जो एक बार गिरनार की अशोक० रचना में चेतन संज्ञा महिडायो के रूप में प्रमाणित होता है)।

विकृत रूपों की रूप-रचना समृद्ध नहीं है। प्रारंभ से ही ध्वनि-संबंधी कारणों का प्रभाव दृष्टिगोचर होता है

पाली में संबंध० अपादान जातिया करण जातिया से सम्बद्ध हो जाता है। इस आदर्श के आधार पर एक विचित्र प्रकार अशोक० पूजायां (पाली में अन्त्य स्वर सर्वत्र ह्रस्व) बनाया गया है जिसमें करण *कञ्ञया को पृथक् करने का लाभ है उसकी रूप द्वारा संज्ञा-रूप के सभी सोपान का अध्ययन कर लेना तो यह केवल व्याकरण-संबंधी विकृत रूप अधिक है। यहाँ तक स्थानवाचियों से संबंध है, अशोक ने त(क)खसिलाते, उजनिते मूल के अपादान का तृतीयाय [और व(द्)विया] से भली भांति अन्तर किया है, अधिकरण में कञ्ञाय जातिया अधिकरण के और करण के अस्थायी प्रयोग पर निर्भर रह कर प्राचीन रूप को आत्मसात् करने की प्रवृत्ति प्रकट करते हैं (अशोक में तोसलियं समापायं सुरक्षित रखे हैं)। शेष के लिये यह ज्ञात होना आवश्यक है कि यदि पाली का अधिकरण केवल भारतीय-ईरानी के अधिकरण का प्रसारीकरण नहीं है, तो संस्कृत में व्यंजन का अनुनासिक कहाँ नहीं था, पा० पजावतिया सयाय और पु० प्रा० भूमिया भेद(का)या की तुलना कीजिए।

उनमें ऐसे रूप नहीं हैं जो बच रहे हों। उनके साथ-साथ अशोक के अ-पश्चिमी अभिलेखों में प्रमाणित, संप्रदान के प्राचीन रूप से निकले -ए संयुक्त विकृत रूपों की एक शृंखला मिलती है कञ्ञाये, देखिये भूमी (यह ह्रस्व -इ- संयुक्त विकरण से)। ब्राह्मण ग्रन्थों और प्राचीन उपनिषदों के गद्य में इन रूपों का संबंध० महत्त्व-सहित प्रयोग हुआ है लौकिक संस्कृत में यह प्रयोग नहीं मिलता किन्तु मध्यकालीन भारतीय भाषा में उसका प्रयोग है अथवा -एभि संयुक्त करण० बहु० पु० की भांति उसकी पुनः स्थापना की गई मिलती है। इसी से अशोक० वुडियाये देवीये है जो विहिसाये की भांति है (यह देखा जा चुका है कि संप्रदान के एक विशेष अर्थ में यह रूप पुल्लिंग तक विस्तृत हो जाता

किन्तु नवीन प्रणाली पूर्ण नहीं है, यह न तो कर्ता० कर्म० बहु० सत्थारो को विभिन्न एक० रूप धारण कर लिया था और न संबंध० एक० सत्थु, पितु को एक दूसरे के समीप ला सकी।

तो भी इसमें रचना द्वारा पालित बहु० करण० और अधिकरण० हैं जो प्रचलित हो जाने वाले सादृश्यों के अंग बन जाते हैं। उनमें ऋ अपने मूल रूप में प्रत्ययों से पूर्व उ- अथवा -उ द्वारा सीमित हो जाती है, प्रत्युत पूर्व की ओर -इ जैसी प्रतीत होने लगती है -उ परिवर्तन में और पाली में। इसी से -उ और -इ संयुक्त विकरणों के साथ सादृश्य स्थापित होता है, *सत्थूभि आदि रूप तो लुप्त हो जाते हैं, किन्तु पा० सत्थूहि, सत्थून सत्थूसु, पितूनं (जो अस्पष्ट पितुनं के निकट है) पूर्वी अशोक० नातिन नातीनं बहु० सम्पूर्ण में करण० एक० पा० पितुना पूर्वी अशोक० पितिना बहु० पितुना को अपनी ओर आकर्षित कर लिया है, और संबंध० सत्थु पितु, अशोक० मातु की व्याप्ति सीधे संस्कृत से पा० सत्थुनो पितुनो में फिर सत्थुस्स पितुस्स मातुया में आई है। अशोक के पूर्वी रूप महत्त्वपूर्ण हैं, क्योंकि उनसे यह प्रमाणित हो सकता है कि नवीनताएँ संबंध० एक० के रूप के रूप में नहीं हैं। शेष पाली में कुछ अपवाद पितिहि मातिहि हैं और मातुक- के निकट मातिका- जैसे व्युत्पत्ति वाले रूप हैं।

पितृ संबंधियों के नामों के समुदाय में एक विशेष प्रतिरोध घटित है जिस प्रकार कि वैदिक भाषा में नप्तृ और जम्पतृ उत्पन्न हो गये थे पाली में सखि के लिये कर्म० एक० सखारं, कर्ता० बहु० सखारो (शेष सामान्य रूप हैं सहायक-) हैं। इसी प्रकार महावस्तु में भार्याम् के लिये भार्यारम् है और जैन प्राकृत भवन्तारो (भगवन्तारो) को जन्म देते हैं (Anpap १५२)। स्त्री० में कर्ता० सं० दुहिता को ऋग्वेद में एक बार ह्रस्वात्मक के रूप में आता है, क्योंकि के समासान्तर्गत धीता जिसका संज्ञा-रूप पा० कञ्ञा की तरह होता है, रूप धारण कर लेता है। संस्कृत महाकाव्य उसका प्रमाण कर्म० एक० दुहिताम् द्वारा देता है, पाली में हैं कर्म० एक धीतरं, बहु० धीतरो के निकट संबंध० धीताय जो धीतु और धीतुया के निकट है, धीतानं जो धीतूनं के निकट है। इसी प्रकार संबंध० एक० माताय अशो० पा० मातु और पा० मातुया (जेनुया की भांति) है। जहां तक स्वसृ से मिलते स्वसा से संबंध है उसका स्थान पा० सं० भगिनी ने ले लिया है।

इस प्रकार -ऋ युक्त संज्ञाओं के विविध रूप विकरणयुक्त और सामान्य स्त्री० को संबंध कारण के साधन हैं। कुछ सम्बन्ध शब्द भी इस प्रकार स्पष्ट हो जाते हैं, पा० अर० नार्ता (*स्नायितृ से) भट्ट (भर्तृ)।

-ऋ- युक्त विकरणों की रूप-रचना समान रहती है कम-से-कम एक० के आत्मा पा० अत्ता की तरह किन्तु जहां कहीं भी विकृत रूपों की पूर्ण श्रेणी संस्कृत व्यंजनों

के निकट पहुँचती है परिवर्तन क्रम वैसा ही नहीं रहता। पाली गिरनार के अशोक० और बेसनगर में संबंध० रञ्ञो करण० रञ्ञा है किन्तु पाली में राजिनो राजिना अशोक० लाजिने लाजिना का भी प्रयोग हुआ है बहु में करण० राजूभि राजूहि अधिकरण राजूसु है। दूसरे शब्दों में -न् युक्त विकरण -र् युक्त विकरण के साथ सम्बद्ध हो जाते हैं। पूर्वी अशोक० करण० लाजीहि की तुलना पितुसु के साथ पाली राजूहि से भिन्न पितूहि के साथ इस दृष्टि से महत्त्वपूर्ण है। साथ ही उन संज्ञाओं में जिनमें संस्कृत में -अ है यह स्वर उपयुक्त परिस्थिति में नवीन लिङ्ग के अनुकूल हो जाता है पा० ब्रह्मुनो पूर्वी अशोक० अत्(द)उना और इसी प्रकार पा० कम्मुना।

अंत में -अन् की मूल्य श्रेणी का प्रतिनिधित्व करने वाला स्वयं व साक्षात् अनुकूलत्व और विकरणयुक्त संज्ञा-क्रम के पृथक्त्व के कारण रहा है सर्वत्र० राजस्स कर्म बहुं नपुं० कम्मं करण० कम्मेन बहु० संबंध० अत्तानं अधि० कम्मेसु अशोक० में कर्ता० कमि कर्म० कंमं संबंध० कंमस्स कंमने में निश्चित है।

संस्कृत ने भी कर्ता० नयी रचनाओं (तुल० उपर्युक्त दुहिता) के पृथक्त्व का कारण बना है अथर्व० में मज्जा पु० शा० ब्रा० के मज्जा स्त्री० के और अप्रत्यक्ष रूप से पा० मिञ्जा के बाद आता है महाभाष्य में सीमा स्त्री० है जो अथर्व० सीमन् से है कोषों में प्लीहा स्त्री० प्लीहन् पु० से लिया हुआ है और यदि चर्म नपुं० का प्रतिनिधित्व पा० चट्टा स्त्री० (जिस पर आप० पु० वर्धमन् स्त्री० आधारित होना चाहिए) द्वारा होता है, तो यह निस्सन्देह ही अन्तर्वर्ती पु० *वर्धमा ('ल्युडविग इण्डो-ईरानिका' पृ० १७) के कारण है।

विकरणीकरण की ओर प्रवृत्ति के कम-से-कम विरोध का एक कारण विशेषण होना चाहिए एक रूप अशोक० मैसूर बहु० महात्पा दृष्टिगोचर होता है करण० एक० महात्मेन जो मुद्(ध्)अकेन के विपरीत है।

-न्त् संयुक्त विकरणों में अशोक० में तो वर्तमानकालिक कृदन्त है ही नपुं० बहु० गिर० तिस्टन्तो करण० एक० हेतुवता चपकाता। कर्ता० एक० पु० कठिनाई से मिलता है पूर्वी अशोक० मनवं किन्तु कालसी० शाह० पनाव जो गुणता (गिर० मधार० स्तम II का भिन्नत् के साथ कोई संबंध नहीं है यह 'भि हर्म' के समान है जौकि में पृथक् हो गया प्रथम आज्ञा का मद्दा अपाये समास होना चाहिए, जैसा कि जौगढ़ का समानवर्मी रूप उसे प्रकट करता है) १४ वीं आज्ञा में धौलि और जौगढ़ में एक विकरणयुक्त पु० एक० महते रूप है जिसे ही अन्य रूप महत(म्)अके के पक्ष में बना जाते हैं सारनाथ में मघ(ᅩ)ते (सं० मायाम्) है और इस रूप से पृथक् होता है व्युत्पत्ति वाले बहुनाबंदके। इसी प्रकार हृदयों में गिर० करोतो है (जिसका रूप करातो भिन्न

प्रणाली की दृष्टि से अपूर्ण होना चाहिए) अन्यत्र व्याप्ति प्राचीन रूप की याद दिलाती है पूर्ण रूप में कस्सत करतं किन्तु संयम एक भद(न्)त(स्)म – सं० भदन्त। अशोक में वर्तमान-कालिक कृदन्त मध्य में अधिक पसन्द किये गये हैं, फिर नियमित रूप से विकरणयुक्त रूपों म पाली जिसमें समानो है पस्स कुब्ब मर्व (सवम० करोतो मोतो) का बहुत प्रयोग करती है, किन्तु साथ ही बहुत पहले कर्ता एक० पु० पस्सन्तो संबम० पस्सन्तस्स जानो पस्सो काव्य रूप प्री० ह्रॉपावस् से हैं। -अन्त् युक्त विकरण में कर्ता -आ है गुणवा सतिमा भगवा किन्तु अर्थ गोतमो और साथ ही अरहं पुराने मंत्रों (?सूत्रों) में अरहा को स्वतन्त्र शब्दों में माना गया है 'सद्दनीति' प० १७१। नये रूप -न्त् (जिसके संस्कृत में चिह्न मिलते हैं) युक्त विकरण के साथ मेल खाते प्रतीत होते हैं और एक रूप सतिमं जो कर्म० एक० के रूप में प्रयुक्त हुए पाये जाते हैं की अनिश्चितता की ओर झुके प्रतीत होते हैं ओवर्य नपु ओजवन् का स्थान ग्रहण कर लेता है किन्तु स्वयं अपने में सतिमा प्रयुक्त होना चाहिए था और हुआ है कर्ता० बहु० के रूप में अथवा स्त्री० के रूप में (कर्ता० बहु० पु० मतीमा नपुं० एक० स्त्री० कित्तिमा)। किन्तु -अन्त् युक्त विकरणों में, जिस प्रकार वर्तमानकालिक कृदन्तों में सामान्य रूप सीलवन्तो प्रकार की व्याप्ति रही है।

## प्राकृत

स्तैतीकत प्राकृत के रूप प्रधानतः अत्यधिक ध्वनि-संबंधी क्षय के कारण उच्च मध्यकालीन भारतीय भाषा वालों से भिन्न हैं। व्याकरण की प्रणाली समान है केवल नव रूपों की प्रमुखता हो जाती है और सरलीकरण की आवृत्ति होती है। विभिन्न प्राकृतों में बहुत अधिक अन्तर दृष्टिगोचर नहीं होता साथ ही य स्वतन्त्र बोलियाँ भी नहीं हैं उनका एक ही व्याकरण-संबंधी आदर्श है और, बहुत कम अपवादों के रूप में विभिन्नताएँ रूपों के केवल ध्वनि या आकृति-मूलक पुरातत्व की श्रेणी ग्रहण करती हैं इन रूपों के ग्रहण करने में यह आवश्यक नहीं कि नियमों का पालन किया ही जाय इस प्रकार एक ही ग्रन्थकार की रचना में कर्ता० एक० चुणा और चुणाणो (सं० चुणा) सार्स और सासन्तो (सं० शासत्) मिलते हैं इतने पर भी -अन्तो इयन्त की स्पष्टतः प्रमुखता मिलती है।

यहाँ यह कह देना भी आवश्यक है कि प्राय जो रूप प्रथमत प्रतीत होते हैं वे कृत्रिम ढंग से बनाये गये ज्ञेमात के हैं यथा जैसा एक स्फुट शब्द इस बात की गणना करने के लिये यथेष्ट है पाली में कर्ता एक सा बहु० साणो के निकट है सुणाय सुण जिसमें मूर्धन्य ण् है और जो प्रामाणिकता का चिह्न है, और साथ ही सुणक है जो निस्सन्देह

काल में जिनकी अपेक्षा मिलती ही है (अ० पद्भ्यः) भाषा के इतिहास की दृष्टि से महत्त्वहीन रहे हैं।

स्त्री० में अपादान के समान प्रत्ययों का ही प्रयोग होता है सौ० मालाओ बहूओ, महाराष्ट्री मालाओ बहूओ, और बहु० में मालाहिंतो आदि।

स्त्री० एक० के अन्य विकृत रूपों में प्रत्यय -आए बना रहता है पाठों में यह बहुत कम मिलता है और वररुचि ने उसकी अनुमति नहीं दी प्रचलित रूप -आए है यहाँ प्राकृत पूर्णतः पाली का अनुसरण करती है (किन्तु -आये गाथायं 'सद्दनीति पृ० ६७५) और अशोक द्वारा प्रयुक्त पूर्वी बोलियों से साम्य रखती है फलतः मालाए और इसी प्रकार देवीए, बहूए दीर्घ स्वर सहित हैं।

इसी प्रकार कर्ता० कर्म० बहु० में मालाओ जो पाली मालायो का समानधर्मी है देवीओ बहूओ रूप में स्वर का दीर्घीकरण स्वीकार करता है।

जो अधिक महत्त्वपूर्ण बात है वह यह है कि स्त्री० की प्रतिक्रिया पु० पर होती है और जैन धर्म-नियम के पाठों में कर्ता० बहु० में देवा प्रकार के विकृट मालाओ जैसे कुछ रूप हैं वे कितने ही दुर्लभ हों वे एक वास्तविक तथ्य प्रतिबिंबित करते हैं यह मन्द प्रत्यय गआई (गजान्) प्रकार के कर्म० रूप का संतुलन करता है जो कि फिर अशोक-युग से लेकर प्राकृत तक चला आता है।—क्लैसीकल साहित्य में भी इसीओ (ऋषयः) गिरिओ के कुछ उदाहरण मिलते हैं।

दो प्रमुख रूप-रचनाओं ने अन्य रूप-रचनाओं को आत्मसात् किया है अथवा उनके लिये आदर्श का काम दिया है। पु० मनो और नपुं० मनं प्रथम महाराष्ट्री और जैन द्वितीय विशेषतः शौरसेनी और मागधी में अकारों की रचना ज्ञात है ही इसी प्रकार कम्मो और कम्मं हैं -अन् युक्त पु० में -आ युक्त कर्ता में स्त्री० वाले कुछ अंशों के कारण हुआ है पन्निमा जो पाली में पु० है, अद्धा (और बहुा) उम्हा जुड़ जाते हैं।

-न् युक्त विकरण -अ युक्त संज्ञाओं में बराबर मिलते रहते हैं एआणा (राजा) का बहु० करण० में एआईहि, संबंध० एआईणं है, जिसका परिणाम यह होता है कि सभी समानान्तर प्रत्ययों में एक-सी ही लय रहती है।

## अपभ्रंश

प्राकृत रूपों में अपभ्रंश, पाठों के अनुसार परिवर्तनीय अनुपात में कुछ ऐसे रूप जोड़ देती है जो ध्वनि की दृष्टि से उनके और साथ ही नवीन प्रत्ययों के काफ़ी परिवर्तित दूसरे रूप हैं।

अपभ्रंश रूपा में ह्रस्वीकरण हो जाता है और अन्त्य स्वरों की ध्वनि मन्द पड़ जाती है। कर्ता० बहु० प्रा० पुत्ता पुत्त हो जाता है। कर्ता० एक० पुत्तो भी पुत्तु हो जाता है दूसरी ओर कर्म० एक० पुत्तं का अनुनासिक स्वर संवृत हो जाता है जिससे पुत्तु हुआ और समान कर्ता० कर्म० के इस पुत्तु का अन्त्य यहाँ तक मन्द पड़ने की प्रवृत्ति प्रदर्शित करता है कि बाद के कुछ पाठों में कर्ता० बहु० पुत्ता मे निकले पुत्त से उसकी गड़बड़ हो जाती है।

इस प्रणाली की अन्य विशेषताएँ हैं प्रत्ययों में -ह् की प्रचुरता और बहु० के विरुद्ध कारकों में अनुनासिक स्वरों की प्रचुरता।

विशेष-विशेष प्रत्यय निम्नलिखित हैं

## विकरणयुक्त, पु०-नपुं०

### एकवचन

कर्ता० कर्म पुत्तु (जो पुत्त हो सकता है) कम्, के संबंध में बताया जा चुका है। करण० मे पुत्तेण (ꣳ) पुत्त पुत्ति के संपूर्ण प्रत्यय का ह्रस्वीकरण हो सकता है जो प्राकृत के नियमों के विरुद्ध है इसके अतिरिक्त अनुनासिक अपनी स्पर्शता को बैठता है, जिस प्रकार प्राकृत मे बहु नपुं आदि में है।

अधिकरण के दो रूप होते हैं पुत्ति प्रा० पुत्ते का दूसरा रूप और पुत्तहिं जो मागधी पुत्ताहि और साथ ही पा प्रा० तहिं आदि सर्वनामजात क्रिया-विशेषणों की याद दिलाता है।

रूपों की इस दूसरी माला में अपादान पुत्तहुँ जुड़ जाता है तुल० पा० मयाहि, प्रा मुक्ताहि। अपादान का एक और रूप पुत्तहों है जो निस्सन्देह उपलब्ध रूपों के अनुकूल हुआ प्रा पुत्ताओ है (अथवा क्या यह स्वीकार करना आवश्यक है कि ह्रस्व रूप का स्थानांतरण हुआ है पा पुत्तओ ?)।

संबंध० के अनेक रूप हैं पुत्तह का मूल सवनामजात है (प्रा मह जिससे तुह) संभवत पुत्तहा भी क्योंकि मह के निकट अपभ्रंश में महु है जो मह + मज्झु (मह्यम्) है और ती (*तह्यो तव से ?)। यह देखने की बात है कि पुत्तहो साथ ही अपादान भी है इससे तथा इस बात से कि दो कारकों में स्त्री० एक० और बहु० में एक-सी ही अभिव्यंजना है संभवत 'मीसरियँ सरियँ मन्दिराम्' का अपादान० प्रयोग स्पष्ट हो जाता है मध १४२, ७ तथा पृ० १४०।

जहाँ तक पुत्तसु पुत्तासु से संबंध है उसका अन्त्य स्वर पुत्तहु, पुत्तहु के सादृश्य पर

है संभवतः यह भी केवल कर्ता॰ बहु॰ पुत्त के दीर्घ से निकल अ की अपेक्षा अधिक संवृत अन्त्य अ का संकेत-चिह्न है।

बहुवचन

कर्ता॰ कर्म॰ पुत्त फलै का संबंध प्राकृत के पुत्ता फलाई से है। यह एकवचन और बहुवचन दोनों में होता है—एक विचित्र मुख्य कारक है।

करण॰ पुत्तेंहि, पुत्ताहिं अधिकरण पुत्तहिं।

करण॰ का परंपरागत प्रत्यय सामान्यतः *पुत्तिहिं *पुत्तिसु तक सीमित रहता है और उसकी गड़बड़ -इ युक्त संज्ञाओं से हो जाती है जैसे अग्गिहिं उसी से विकरणयुक्त स्वर उत्पन्न होता है, जो बाद को समस्त लिंग को प्रभावित करता है। किन्तु अधिकरण में इस प्रकार उपलब्ध *पुत्तसु अपरिवर्तनशील होता है संबंध॰ एक॰ होने के कारण और फलतः यह एक महत्त्वपूर्ण कारक है अधिकरण और करण को संबद्ध होते भी देखा गया है, भले ही एकवचन और बहुवचन के लिये एक ही रूप प्राप्त हो। यह उन छोटी-सी बातों में से एक बात है जो इस भाषा के कृत्रिम रूप का आभास देती है वास्तविक बोलचाल में इन अनेक अनिश्चितताओं का भेद बनाये रखना निस्सन्देह कठिन ही था किन्तु इस बात का अनुमान करने का अधिकार तो होना ही चाहिए कि जिस युग में अपभ्रंश में लिखा जाता था संयुक्त "मध्य में बाद में" के अर्थ में शब्दों के समुदाय या समासों द्वारा कारक की अभिव्यंजना विशेषतः अधिकरण की पहले ही से प्रचलित थी।

यह कहा जा सकता है कि करण और अधिकरण एकवचन के निकट रहे हैं चाहे वह युग रहा हो जब कि पुत्तें और पुत्तें रहे हों चाहे बाद का जब कि अधिकरण पुत्ताहिं पुत्ते हो जाता है।

संबंध॰ पुत्ताहँ।

यह देख लेने पर कि पुत्तेण पुत्तें हो जाता है (और फलाणि फलाइं हो जाता है प्राकृत के समय से) तो यहाँ फिर चाहे *पुत्ताम् की चाहे *पुत्तामें की व्याख्या की जा सकती है। इन कष्टप्रद रूपों का स्थान तुहुरा मवब॰ ग्रहण कर लेता है पुत्तह+में जो -मार्ग से निकलता है। परिणामस्वरूप दृष्टिगोचर होता है एक द्वयक्षरात्मक प्रत्यय जैसा कि एकवचन और बहुवचन में विकृत कारकों के सभी प्रत्यय होते हैं।

किन्तु साथ ही अनुनासिक स्वरों के केवल अस्तित्व के कारण बहु॰ का एक॰ से

विरोध स्थापित हो जाता है पुत्तह पुत्तहूँ। इससे संभवतः अपादान का नवीन रूप पुत्तहूँ का स्पष्टीकरण हो जाता है जिसका एक० पुत्तहो से विरोध है।

प्राकृत में पहले से ही पुत्तानं का अनुनासिक करण० पुत्तेहिं और अधिकरण पुत्तेसुं तक पहुँच चुका था।

## स्त्री०

एकवचन में कर्ता० और कर्म० (बिना अनुनासिकता के) माल पु० की भाँति एक विचित्र रूप है। विकृत कारकों में मालए की आशा की जाती है, और वास्तव में यह करण का रूप है किन्तु अधिकरण अपादान की विशेषता हू द्वारा मालहूं, -हिं संकेत चिह्न निर्धारित होता है अधिकरण मालें जो मिल भी जाता है (मव० पृ० ३५*) इस बात का द्योतक है कि वास्तव में पुंल्लिङ्ग आदर्श-स्वरूप रहा है।

बहुवचन में कर्ता० कर्म० माल करण अधि० मालहिं संबंध० में मालहूँ के निकट मालहु मिलता है भलीभाँति प्रमाणित न होने पर इस रूप का एक अपादान-संबंधी पक्ष होता है उससे स्वयं मालहे के एक वचन में उत्पत्ति के आधार पर, प्राकृत मालाओ प्रकार के जीवित रहने का प्रमाण मिलता है।

## अन्य विकरण

-इ और -उ युक्त संज्ञा-रूप न तो भली भाँति स्थापित चिह्न प्रदान करते हैं, न महत्त्वपूर्ण समस्याएँ। संबंध एक० अभिस्स प्रकार का लोप ध्यान देने योग्य है पुत्तह के विपरीत अग्गिहें अग्गिहि और गुरुहें मिलते हैं देखिए (मव० पृ० ३६*) गुरुहु बहु० में अग्गिहु अथवा अग्गिहू अथवा स्त्री में वेणिहु या सीणिहें (शकुनीनाम्) के निकट है किन्तु सनत्कुमारचरित में भुणिहें वहिहिं।

## सर्वनाम

आदर्शीकरण की प्रवृत्ति से जिसके फलस्वरूप नामवाल संज्ञा-रूप की स्वर-संधि उत्पन्न हुई, सर्वनामों में कुछ परस्पर विरोधी बातें उत्पन्न हो गयी थीं। उनमें पृथक करने वाली बातें अनेक और बार-बार दृष्टिगोचर होने वाली हैं कोई एक सामान्य विधान नहीं मिलता। उसी से होती है रूपों के मूल की वृद्धि और विकास कभी-कभी अस्पष्ट, किन्तु जिसकी प्रामाणिकता के संबंध में शायद ही कभी संदेह हुआ हो वे विविध प्रायोगिक रूपों का एक युग प्रमाणित करते हैं और प्रायः आधुनिक बोलियों में प्राप्त रूपों के अधिक स्थायी विधायन की ओर संकेत करते हैं।

## पुरुषवाचक सर्वनाम

### एकवचन

मुख्य कारक—कर्ता० द्वयक्षरी वैदिक त्व(उ)वम् और कर्म० एकाक्षरात्मक त्वाम् का विरोध पा० प्रा० त से भिन्न पा० प्रा० तुवं (पा० त्वं के निकट) तक पहुँचता है किन्तु प्राकृत तुमं दो कारकों की प्रवृत्ति प्रकट करता है। उत्तम पुरुष में भी पा० अशो० गिर० अहं, कर्म० पा० मं एक व्युत्पत्तिवाला बीज प्रा० रूप अहकं प्रा० मागधी अहके जैन अहयं है जिसमें आदि स्वर के लोप के कारण द्वयक्षरात्मक पक्ष निहित रहता है पूर्वी अशोक० हकं प्रा० मागधी० हगे हगे जिससे अप० हउं जो हुउँ की उत्पत्ति का कारण बना और जो उसी की तरह केवल कर्ता० है (अ)हं कुछ क्रियामूलक रूपों में अपने को संयुक्त कर बना रहता है दे० और आगे।

गौण कारक के सभी रूपों का यहाँ संग्रह करना निरर्थक होगा कुछ उदाहरण ही वास्तविकता को प्रकट करने के लिये यथेष्ट होंगे।

उत्तम पुरुष के संबंध० के लिये प्राचीन मध्यकालीन भारतीय भाषा में मम' बना रहता है। किन्तु संबंध० और संप्र वाक्य-विचार-संबंधी तुल्यता से यह ज्ञात होता है कि मह्य अपनी अनुनासिकता जो अस्थायी भी है इस प्रकार 'मम' को प्रदान करता है।

दूसरी ओर अशोक मह० मम है जो पाली में सदृश रूप के अभाव के कारण प्रा० मह को जो भारोपीय में मिलता है प्राचीनत्व प्रदान करता है *मेघे तुल० *तेभे V sl. सेबे और संभवतः प्राकृत सह V sl सेबे और अर्थ के लिये सं० स्वयम् से साम्य रखता है। प्राकृत मह ने स० मह्यम् जिससे महं से अनुनासिकता ग्रहण की है यह समानता मध्यम पुरुष तुह तुहं में भी मिलती है।

अपादान में मत् ने जो अत्यन्त संक्षिप्त और असुविधाजनक है प्राकृत में सामान्य पर-प्रत्यय ग्रहण किया है, जिससे मत्तो बना जो वैयाकरणों को ज्ञात कुछ रूपों के लिये आदर्श का काम देता है और संबंध० को प्रभावित करता है ममत्तो मज्झत्तो।

करण भी संबंध० को आधार रूप में ग्रहण करता है पूर्वी अशोक ममया जो कभी ममिया था जिसके लिये पृथक्-पृथक आज्ञाओं में ममियाये की गणना नहीं की गयी। इन आज्ञाओं में बाद को महावस्तु में ज्ञात करण० मये का चिह्न मिलता है। इसके विपरीत अब कर्ता० हमा हमियाये के आधार पर शेष उन सबका काम निकालते हैं जिनकी ठीक-ठीक परिभाषा निर्धारित नहीं हो सकी। क्या महावस्तु मये रूप के साथ करण० मया और प्राचीन प्रत्यय मे के संबंध का भी क्या वही महत्त्व हो सकता है? अथवा यह नाम-प्रत्यय से संबंधित है? जो कुछ भी हो यह रूप असंसीकृत प्राकृत तक में

बना रहता है मए, मैं और इसी प्रकार मध्यम पुरुष तए, तैं (जो पा० करण० मया० तया का स्थान ग्रहण कर लेता है)।

मं के निकट मुख्य कर्म कारक ममं में संबंध० स्वयं विकरण की सहायता करता है, क्या यह मारोपीय में भी है? अन्यथा प्रत्ययांश मे ते में दो मूलों का अस्तित्व विपर्यस्त रूप के लिये सहायक सिद्ध हो सकता है।

ये सभी रचनायें इसलिए और भी अधिक रोचक हैं क्योंकि ये बहुत या कम सी प्रता के साथ लुप्त होने वाली थीं (उदाहरणार्थ अशोक के करण० केवल उन्हीं में मिलते हैं) और इससे उस प्राचीन संप्रदान को काम पहुँचा जिसे सर्वनाम उस समय तक सुरक्षित रखता है जब कि यह संज्ञाओं में से लुप्त हो जाता है पा० मम्हं [जिससे प्रा० मज्झ (—) अप० मज्झु] से तुम्हं [प्रा० तुज्झ तुज्झु के निकट अप० में तुम्ह है अप० (तुम्हु) जिसकी विकृति अस्पष्ट है] की उत्पत्ति को सहायता मिलती है जो भिन्न रूप तुज्झ (—) (सं० तुभ्यम्) को जिसका केवल पर्सेपोलिटन प्राकृत में प्रमाण मिलता है और जो फलतः संकेतात्मक है, बना जाता है।

मध्यम पुरुष एक० के तु विकरण का प्रभाव अन्य रूपों तक प्रसारित होता है। संबंध तुह तो देखा ही जा चुका है नियत संबंध तुम्ह (कर्ता० तुमो) प्रदान करता है। करण० में तए, ऊपर उद्धृत तै से प्राकृत तुए, तुइ बनते हैं जो इधर तुमं से सम्बद्ध हो जाने पर, तुमं तुमए प्रदान करते हैं। स्वयं तुमे तुमए फिर अपादान में दीर्घ रूप तुमाहो तुमाहि, जिससे तुमाए, धारण कर लेते हैं। ये सब रूप एक ही पाठ में पास-पास मिल जाते हैं गीत अपहो तए, तै तुमाए, तुमाइ हाल तुए, तुइ तुमए, तुमाइ जैन तए, तुम तुमए। प्रामाणिक रूपों का अनुपात बताना कठिन है अपभ्रंश में संज्ञाओं के करण० की अनुनासिकता के कारण अत्यधिक प्राचीन रूप दीर्घ हो जाता है तई (पई संस्कृत के आधार पर बना उसका एकमूलीय-भिन्नार्थी शब्द प्रतीत होता है हर हालत में उसमें संस्कृत का चिह्न नहीं मिलता सर्वनामों के प् ने आत्मन् वर्ग प्रा० अप्पा की याद दिलाई)।

बहुवचन

उत्तम पुरुष के कर्ता० में वयम् का आदि जो मध्यम पुरुष के प्रत्ययांकों सं० व:, पा० वो की याद दिला सकते हैं, अपने को एक० के अनुकूल बना लेता है जिससे है पा० मयं पूर्वी अशोक० मयं उसी से बाद को ह हुमु० महावस्तु मो मो के लिए सं० न। यह पूर्ण नहीं है अशोक में मये का कर्म० है अ(प्)फे अ(प्)फेनि (पीछे भी देखिए) जो सीधे वैदिक अस्मे विकृत रूप की याद दिलाता है जिसे केवल यास्क ने मुख्य

कारक के रूप में स्वीकार किया है अम्हे *अम्ह पर आधारित है जो सीधे संस्कृत अस्मान् से निकला है *अम्हं, पा० सर्वघ० अम्हं, सं० अस्मान् की भाँति नहीं स्वतंत्र रूप से बना है और *मुस्मे के प्रतिलिपि से बना है  क्लेसियम (ग्री०) येम्मे हाल के कर्म० सम्ब० अम्ह में सुरक्षित पीछे भी देखिए। इस कर्म कारक का केवल एक अंश है प्रा० अह्मे कर्त्ता० कर्म० है और अशोक० मये का प्रभाव उसमें आ गया प्रतीत होता है पा० तुम्हे, पूर्वी अशोक० तु(ए)फे दो कारकों के लिए आवश्यक है। यह तुम्हे विकरण एक० युष्मे जिसने युष्मद्, जो संस्कृत की अपनी रचना और मध्यकालीन भारतीय भाषा के प्रतिकूल है, का स्थान ग्रहण कर लिया है, के आधार पर पुनर्निमित हुआ है और *तुम को एक० sor प्राकृत तम्ह के अत्यन्त निकट होना चाहिए, पीछे देखिए।

अन्त में मुख्य और विकृत कारकों के प्रत्येक सर्वनाम में केवल एक विकरण रहता है। दूसरे प्रकार के कारकों की टीका-टिप्पणी की कोई आवश्यकता नहीं है।

## सर्वनामजात विशेषण

संस्कृत में सर्वनामजात विकरणों की संख्या कम हो ही गयी थी और जिन्हें उसने सुरक्षित रखा उन्हें समुदायगत किया। मध्यकालीन भारतीय भाषा में विकरणों और लिंगों का सरलीकरण जारी रहा।

विकरण अमु- जिससे निकला वैदिक अमुत अमुग थे ही, उस समुदाय की वास्तविक विशेषता है जिसमें असौ कर्त्ता० एक० पु० है। यही कारण है कि पाली में अमु जो पहले स्त्री० बहु० था पु० में असौ का स्थान ग्रहण कर लेता है, एक० में कर्त्ता० पु० अमु पु० स्त्री० असु के समीप आ जाता है। अमु में विशेष स्वर उतना ही ग्रहण किया गया है जितना ध्वनि की दृष्टि से व्यंजन जैसे वर्णों में से छोड़ देने के बाद आवश्यक था क्योंकि असौ > *असो स्वभावतः सो एसो (स एष) के साथ जाता है। वही स्वर नपुं० में दृष्टिगोचर होता है अदु *अदो सं० अदः के लिये। प्राकृत में एकीकरण जारी रहता है पु० स्त्री० एक० अमु, नपुं० अमुं, जिससे -उ युक्त संज्ञाओं के संज्ञा-रूप के आधार पर संबंध० अमुणो, साथ ही अमुस्स (अमुष्य) है। वास्तव में इस सर्वनाम के रूप प्राकृत में विरल हैं और अशोक० में तो एक भी नहीं है तो भी यह देखा जायगा कि संभवतः उसके कुछ चिह्न अवशिष्ट रहते हैं कम-से-कम कश्मीरी में।

निकट वस्तु-सूचक सर्वनामों में, अ विकरणों का कोई प्रतिनिधित्व नहीं होता और यह कुछ प्रत्ययों से, पा० संबंध० एक० अस्स स्स बहु० सं। कर्ता पु० एक० अयं का रूप अशोक० गिरनार में पाली और अर्द्ध-मागधी में स्त्री० का काम देता है इसके विपरीत अशोक के पूर्वी अभिलेखों में यह (पुरानी फ़ारसी की भाँति) इयं है और यह

भी पुल्लिंग में। जहाँ तक कर्ता० कर्म० नपुं० इदं से संबंध है उसकी प्रतिद्वन्द्विता इमं (तुल० म० इमद्) से है जिसके सामान्य विशेषण के रूप में आने पर उसके साथ साम्य उपस्थित हो जाता है और कर्म० पु० स्त्री० (इमं इमम् इमाम्) के साथ भी यहीं पर विकरणयुक्त प्रकार के सामान्यीकरण से अलगाव हो जाता है संबंध० एक० पु० नपुं० इमस्स स्त्री० इमाय पूर्वी अशोक० इमाये पु० बहु० इमेसं करण० इमेहि आदि जिससे अन्ततः प्राकृत में कर्ता० एक० पु० इमो स्त्री० इमा इमिआ।

प्रश्नवाचक में मुख्य कार्य नपुं० सं० किम् का स्पष्ट विरोध क- के साथ है उसका एक प्रमाण है कश्चित् > *कश्चि पर आधारित पूर्वी अशोक० किछि तुल० अशोक० कालसी पु० केछ (कश्च)। विकरण का प्रभाव विकृत कार्यों तक पर दृष्टिगोचर होता है पा संबंध० किस्स जो कस्स के निकट है अपि किसुमि जो क्रिया-विशेषण कस्मा के रूप में अपादान से भिन्न है अशो० किनस(स)प जो पा० के तस्सु के तुल्य है, प्रा० किणा वि (केनापि) इस प्रकार स्पष्ट हो जाता है न कि भारतीय-ईरानी का आश्रय लेने से तुल० गाथा० किंना। स्पष्टतः भाषा की प्रवृत्ति वास्तविक लिंग के संज्ञा-रूप से पृथक् एक विशेष्यमूलक सर्वनाम की ओर है इसीलिए बाद की हि० क्या पु० क्यूं जो कि की व्याप्ति द्वारा बना है, वा हिन्दी कौन् कोन् जो क- की व्याप्ति द्वारा है से भिन्न है, अप० कवण (वै० आपे)।

वास्तव में प्राकृत में विशेषतः कीस का प्रयोग 'क्यों' ? और साथ ही 'जो' के अर्थ में होता है, जो पा किस्स हेतु, प्रा० मागधी कीस कालणादो जैसी अभिव्यंजनाओं से निकलता है।

अपनी विशेषता लिये हुए स्वर घनि-मूलक सर्वनामों में प्रकट होने की प्रवृत्ति प्रकट करता है अशोक० ऐति(स)स जो एत(स)स के निकट है एतिन जो एतेन के निकट है और फलतः एतिस अ(द्)धाय इमिना जो इमेन के निकट है। उससे मैसूर में है इमिना कालेन और पा पु० में इमिना जिसे अनुमा द्वारा बल प्राप्त होता है तुल महावस्तु एकिना पु० और स्त्री०। जिस अपरस पु० (फलतः पढ़िए इमिस्स) के साथ न केवल छहकाव इमिस मिलता है वरन् अंमनुपस्तिये स्त्री० भी (फलतः यहाँ पढ़िए इमिस्सा) पाली में भी स्त्री० में -अस्स् का प्रयोग हुआ है संबंध० (ए)तिस्सा इमिस्सा और साथ ही एकिस्सा अञ्ञिस्सा अपि० तिस्सं इमिस्सं आदि (*मि की असुविधा के कारण केवल अस्सं शेष रहा है)। प्राकृत की णी- ती से स्त्री० विकृत रूप के नवीन विकरणों का अलगाव देखा जा सकता है।

शेष म विकरण क- इम की भाँति संबंधवाचक य की भाँति प्रा० ज और निश्चय वाचक अथवा आवृत्तिमूलक त एत प्रा० एअ रूप (जो बहुत कम मिलता है) अंत में

म (सर्वंम ह क बाद बाने वाले एन से निकला प्रत्ययांश एत जिनकी संज्ञाओं के आधार पर रूप-रचना निर्धारित होती है, किन्तु मुख्य कारकों के रूपों की एकता बनाये रखने के साथ-साथ ते इमे अमू आदि)। इम का कारक तो देखा ही जा चुका है। इसी प्रकार है कर्ता॰ कर्म॰ नपुं॰ पं एत (यद् एतद्) अशोक॰ संप्र॰ पु॰ एताय स्त्री॰ एतायै पा॰ अधि॰ स्त्री॰ तायं जो तस्सं (तस्याम्) क निकट है, अशोक॰ पा॰ यस किन्तु पूर्वी अशोक॰ एतानां जो बहु॰ एतेष के निकट है पाली में समझौता उपस्थित किया गया है जिसमें कम सफलता मिली है एतेसानं येसाम। स्त्री॰ में प्राकृत रूप होमा ताए, तीए जा मालए, देवीए के आधार पर एक सामान्य विकृत रूप है। जैन प्राकृत में संबंध॰ बहु॰ पु॰ तेसिं स्त्री॰ तासि का एक च्युत रूप है जो अभी तक स्पष्ट नहीं हो सका।

यह देखा जाता है कि रूपों की व्यर्थ वृद्धि सामान्यीकरण के सामयिक रूप से हुई है और उत्पत्ति की स्वतंत्रता होने पर भी जो सर्वनामों में स्वाभाविक है उनकी संख्या बड़ी नहीं है केवल अपभ्रंश म ही कुछ नवीन रूप मिलते हैं शेष अस्पष्ट हैं मात्र एहु कर्ता॰ बहु॰ ओइ (अइ अमु में अथवा भारतीय ईरानी अव मे प्रदर्शित अथवा पर्वत-आग्नी ओइ से लिया गया?)

## मध्य भारतीय भाषाओं में संज्ञा

### वर्ग

वह प्राचीन संज्ञा-रूप जिसका रूपों से संबंध है अपने को घटाता हुआ और नियमित करता हुआ चलता है किन्तु इन रूपों का प्रयोग लगभग वही रहता है, और प्राचीनतम संस्कृत के समय से मध्यकालीन भारतीय भाषा तक संज्ञा-रूप की मूलतः एक ही प्रणाली रहती है, जो भारतीय-ईरानी के उत्तराधिकार के रूप में है। जब ध्वनि-संबंधी विकास के कारण प्राचीन प्रणाली के नष्ट हो जाने से सब कुछ अपरिवर्तनशील हो जाता है तभी आधुनिक भाषाओं की विशेषता नवीन प्रणाली का जन्म हुआ।

### लिंग

संस्कृत और मध्यकालीन भारतीय भाषा में संज्ञाओं के और उन सर्वनामों के जो पुरुषवाचक नहीं हैं (पुरुषवाचक सर्वनाम स्त्री॰ का एक स्फुट उदाहरण का॰सं॰ पुष्मा है मध्य भारतीय भाषाओं में सिहली में केवल ती स्त्री पु॰ ता है) तीन लिंगों का भेद मिलता है। आधुनिक भाषाओं में से अधिकतर भाषाओं में केवल दो लिंग हैं नपुं॰ केवल मराठी और गुजराती और दूसरी ओर हिमालय की भद्रवाहि (bhar·za-wahi) में मिलता है (एल॰ वर्मा 'इंडियन लिंग्विस्टिक्स' 1)। लंका में चेतन और अचेतन के भेद पर आधारित एक नवीन संगठन मिलता है। अन्त में पूर्वी समुदाय है बंगाली-असामी-उड़िया में प्राचीनतम पाठों के समय से ही कोई लिंग-भेद नहीं है।

भारतीय के चेतन और अचेतन के प्राचीन भेद का संस्कृत में कोई महत्त्व नहीं है इसके विपरीत रूप-विचार की दृष्टि से मुख्य कारकों को छोड़ कर, सर्वत्र पुंल्लिंगों और स्त्री॰ के नपुं॰ का विरोध मिलता है ऐसा विशेषतः स्वर-संबंधी विकरणों से युक्त संज्ञाओं में दृष्टिगोचर होता है अर्थात् स्वयं उनमें जो मध्यकालीन भारतीय भाषा में जीवित रह जाते हैं। कुछ प्राचीन पर प्रत्ययों उदाहरणार्थ -अ॰ -म के विशेष्य के चेतन अथवा अचेतन अर्थ का अनुसरण करते हुए दो लिंग संभावित थे। वास्तव में संस्कृत में विकरणयुक्तों की एक बहुत बड़ी संख्या के लिये पुंल्लिंग और नपुंसक॰ के बीच

अनिश्चितता का सिद्धान्त दृष्टिगोचर होता है अस्तु, नीड और नीडम् आकाश-, आकाशम् पुस्तक-, पुस्तकम् मस्तक-, मस्तकम् सामान्य प्रवृत्ति नपुं० की ओर पायी जाती है जै० गृह-, क्लैसीकल गृहम् विश्वाबदान में मार्ग प्रव कोष नपुं० है (यह ठीक है कि उसमें मार्ग पुं० है) तमिळ और तेलेगु के उधार लिये गये शब्दों (यह कहना आवश्यक है कि उनकी तिथि अनिश्चित है) में नपुं० की प्रचुरता देखते हुए, यह कहना पड़ता है कि क्लैसीकल पाठ जितना अचेतनों के लिंग के रूप में उसे प्रकट नहीं करते उससे अधिक उस पर विचार होना चाहिए अस्तु, तमिळ में है सयमरम् (स्यमन्त), सुवेसम् (स्ववेश), सुरुम्म् (सब और सुवा) सम्वनम् (स्यन्दन) और साथ ही मदुमम् मच्छम् (मत्स्य) तथा प्राकृत से लिये गये हैं पुयम् (भुज) दे० कयम् (गज) (उदाहरण अनवरतविनायकम् लिखित 'सस्कृतिक ऐलीमेंट द्रैविडिक स्टडीज' III, मद्रास १९१९ से लिये गये हैं)।

जिनका मुख्य कारकों से संबंध है उनके बहु० के रूपों में शीघ्र ही एक अनिश्चितता प्राप्त हो जायगी। एक ओर तो -आ युक्त नपुं प्राचीन प्रत्यय जो पुं० के सदृश है, पाली में बना रहता है जिसमें कभी-कभी पुं० का विरोध मिल जाता है (सर्वनाम य कपि यथा सब्ब रूपा)। किन्तु दूसरी ओर मध्यकालीन भारतीय भाषा म नपुं० मिलता है।

अशोक के पूर्वी अभिलेखों म पु और नपुं० के लिये कर्ता० एक० -ए युक्त है किन्तु उसमें एक नपुं० है क्योंकि कयाने का कर्ता० बहु० कयानानि (सं० कल्याणम्) है। यह ठीक है कि कर्म पुं० क लिय अशोक ने प्राय -आनि -ईनि से युक्त प्रत्ययों का प्रयोग किया है जैसा कि श्री ल्यूडर्स का कहना है (Sitzb. बर्लिन १९११ पृ० ९९२ एफ डब्ल्यू० टॉमस जे० आर ए० एस० १९२५, पृ० १०४ तुल० मप्र्केनि पृ० १४६)। यह अनिश्चितता बहुत दिनों तक बनी रही अथवा उचित बात तो यह है कि प्रत्यय -आनि अथवा उससे निकले हुए रूप बहुत दिनों तक बने रहे ताकि कुछ भाषाओं में वे स्त्री० बहु० के रूप में काम आकर रह जाते।

मुख्य कारक के एक० से जहाँ तक संबंध है यह जैसा कि देखा जा चुका है, मध्य कालीन भारतीय भाषा की ध्वनि-प्रणाली द्वारा संतुलित हो जाता है।

अब प्राचीन नपुं रूपों में कुछ संख्यावाची संज्ञाएँ रह जाती हैं। पाली में तो दुव का सामान्यीकरण हो ही गया था जो अनेक स्थलों पर दृष्टिगोचर होता है प्राकृत में दोण्णि तिण्णि (प्रथम दूसरे के आधार पर बनता है और जो अप्रत्यक्षत "चार" से निकलता है, दे वाकर्नागेल Sitzb., हाइडेलबर्ग १९१६ पृ० ९) चत्तारि, अप० चारि, जिससे लगभग सबम चार् बनता है, तीन् सिंधी कहेंगा और दर्द को छोड़ कर, दोन् केवल मराठी में।

'क्या कुछ' अर्थ वाले सर्वनामों की आधुनिक उत्पत्ति के संबंध में आगे देखिए।

दो नपुं० व्याकरण के उचित लिंग के रूप में लगभग सर्वत्र लुप्त हो गया है इसके विपरीत चेतन और अचेतन संज्ञाओं में अन्तर करने की प्रवृत्ति के चिह्न मिलते हैं।

पहले वाक्य-विचार में संज्ञा के चेतन पुरुषवाचक अथवा अचेतन के अनुरूप कश्मीरी में परसर्ग का चुनाव गुजराती में स्त्री० के संबंध में बहु नपुं० का स्त्रीलिंग व से तुलनीय चेतन संज्ञाओं के कारकों में मुख्य कर्मकारक का स्थान ग्रहण करने के लिये परसर्ग का सामान्य प्रयोग।

स्वयं रूप-विचार में पहले सिंहली की ओर संकेत करना उचित है, जिसमें एक नवीन संज्ञा-रूप की प्रणाली का निर्माण मिलता है एक ओर तो पुल्लिंग और स्त्रीलिंग हैं जिनका निर्माण मुख्य कारक और गौण कारक जिसमें परसर्ग भी जुड़े रहते हैं के दो वचनों में होता है दूसरी ओर अचेतन हैं जिनमें करण और अधिकरण भी हैं इन विकृत कारकों की रचना केवल एक० में होती है। यहाँ कुछ निश्चित न कर सकने योग्य अनार्य आधार का प्रभाव देखा जा सकता है।

नेपाली में भी उसी प्रकार व्याकरण-संबंधी लिंग लुप्त हो गया है उसमें केवल ऐसे कुछ स्त्री० रूप रह गये हैं जिन्हें स्त्री रूप में कहा जा सकता है उदा० नारि वह एक ऐसी बात है जो व्युत्पत्ति और शब्दावली से निसृत होती है न कि व्याकरण से। साथ ही इसमें एक ऐसी भाषा के चिह्न भी मिलते हैं जो हमर हाल ही में भुला दी गयी है। यह भी निस्सन्देह एक आधार, तिब्बती और मुण्डा का प्रभाव है जो पूर्वी समुदाय में लिंगों के पूर्ण लोप के मूल में है केवल कुछ विद्वत्तापूर्ण रचनाओं में ही उसके अधिक चिह्न पाये जाते हैं और पुराने बँगला पाठों के कुछ उदाहरण जो उसके संबंध में दिये जाते हैं इतने कम हैं कि उनका कोई महत्त्व नहीं रह जाता।

सर्वनामों में स्त्री के न्यूनत्व के संबंध में और आगे देखिए।

इस प्रकार प्रणाली तो निश्चित थी अब केवल इस बात की ओर संकेत करना शेष रह जाता है कि अलग-अलग शब्दों का लिंग बिना परिवर्तित हुए सर्वत्र प्रेषित नहीं होता। पाली के समय से ही यह दृष्टिगोचर होता है कि कुच्छि सालि और धातु मूकत पु वे किन्तु जिनमें स्त्री० प्रत्यय ग्रहण करने की प्रवृत्ति रहती थी और वास्तव में दीर्घ और ह्रस्व -इ और -उ युक्त विवरण एक दूसरे के निकट हैं। उससे हैं

अग्नि पु० म गु० हि आग्, सिं० आगि जिप्सी-भाषा यग्, पं कहूंरा० अग् स्त्री हैं

कुक्षि पु करु० कोंछ पं कुक्ख् कुच्छ् सि कुखि पु कुख, म० कूस् स्त्री० हैं

वायु पु० हि० वाओ सि० वात पं० हि० वा स्त्री हैं म० वाय् पु० वा पु० वात से निकल सकते हैं

इक्षु पु० हि० ऊख् ईख् गु० ऊस् स्त्री० हैं किन्तु म० ऊस् पं० इक्ख् पु०,

बाहु पु० हि० पं० सहुवा बाँह सि बाँह, स्त्री लिंग हैं व्युत्पत्ति वाले स्त्री० म० बाही गु बाँही

अक्षि नपुं० गु० हि० आँख, पं० अक्ख् सि० अखिम स्त्री० हैं

व्याप्ति सहित

दधि नपुं० गु० म० दहीँ नपु० हि० दही पु० किन्तु पं० दहीँ लहंदा दही सि० डुही स्त्री०।

वस्तु नपुं० सि० वथु और साथ ही तत्सम हि० गु० वस्तु, स्त्री० हैं।

इसी प्रकार वर्म नपुं० जो प्राकृत में वट्टा हो जाता है सर्वत्र स्त्री० द्वारा प्रतिनिधित्व प्राप्त करता है, तुल० वे० पीछे।

और भी विभिन्नताएँ मिलती हैं विशेषत विरलतापूर्ण शब्दों में इस संबंध में कोई सामान्य नियम नहीं है जथा० हि प० गु बेह स्त्री० (मराठी में पु०) की स्त्री० में व्याप्ति मिलती है सि० वेह [१]। हिन्दी में सौंह (शपथ) स्त्री० है (बाद् स० वार्ता का प्रभाव ?) किन्तु ठारा बेओता पुल्लिंग हो सकते हैं व्यक्ति में यह नियमित रूप से है।

यहाँ स्त्री० व्युत्पत्ति वाल रूपों के संबंध में विचार करना व्यर्थ होगा क्योंकि संज्ञान्त -इनी और विशेषत -इका जो सामान्यत -अको स्त्री वाले का काम देते हैं से निकले पर-प्रत्ययों के कार्य की ओर संकेत कर देना यथेष्ट है।

व्युत्पत्ति-युक्त संज्ञाओं में लिंग के एक महत्त्वपूर्ण प्रयोग की ओर संकेत करना आवश्यक है। हिन्दी में स० भाण्डम् से भिन्न कभी-कभी हण्डा पु और हण्डी स्त्री० मिलते हैं पहले का अर्थ है बड़ा बर्तन दूसरे का छोटा बर्तन सं० रश्मि पु से भिन्न हि में रस्सा रस्सी है। सैद्धान्तिक दृष्टि से यह वैपरीत्य वैसा ही है जैसा घोड़ा घोड़ी का किन्तु व्युत्पत्ति-युक्त पु० अधिक बड़ी चीज का आशय प्रकट करता है, स्त्री० छोटी या कोमल वस्तु का। अन्यत्र भी यह अन्तर मिलता है गु० टेकरो पु० टेकरी स्त्री० गई नपुं० गाडी स्त्री० सि० कातु पु० 'बड़ा चाकू' काति स्त्री० 'छोटा चाकू' माटो पु माटी स्त्री०। निश्चित विस्तार की ओर ध्यान नहीं जाता और विशेषत इस तथ्य का किन्तु इतिहास सामान्य भाषा-विज्ञान की दृष्टि से रोचक हो सकता है।

## वचन

भारतीय-ईरानी और भारोपीय की भाँति संस्कृत की रूप-रचना में तीन वचन होते हैं – एकवचन द्विवचन बहुवचन। अन्य भारोपीय भाषाओं की भाँति द्विवचन बिल्कुल लुप्त हो गया है यह अवगाम मध्यकालीन भारतीय भाषा से पाया जाता है। वैदिक संस्कृत में द्विवचन सामान्य बात है साथ ही भारोपीय से अधिक जिससे युग्म की भाँति विचार होता है युग्म प्राकृतिक या निरंतर मिलने वाला (अक्षी पी॰ जो 'दोनों' और साथ ही अक्षी तुल॰ ग्री॰ ओस्स्(ऽ)ए दूसरी चीजें हारी जो हार के निकट है ग्री॰ पु रह) अथवा संदर्भ द्वारा ज्ञात अथवा परंपरागत जोड़े (हरी 'इन्द्र के दो घोड़े') जोड़े की भावना ही वचन की भावना में है जिसका प्रमाण एक ओर प्राचीन मंत्रों का अस्तित्व है जिनमें किसी व्यक्ति को बताने वाले द्वि॰ में सदैव साथ रहने वाला व्यक्ति निहित रहता है (मित्रा मित्र और वरुण अहनी दिन और रात श्वश्रौ सं पितरौ माता-पिता भ्रातरौ -भाई और बहन) साथ ही द्वौ की उपयुक्तता प्रमाण-स्वरूप है जब कि यह अन्य प्रकट या अप्रकट, की सहायता से वचन घोषित करता है (उभौ 'वे दोनों' में 'साथ साथ' की भावना निहित है)।

ऋग्वेद के कुछ कम प्राचीन अंशों में कुछ अनिश्चितता मिलती है (मेइए, बी॰ एस॰ एल॰ XXI पृ॰५९) यदि उदाहरण ठीक है, तो यह इसके ह्रास के शुरू होने का प्रतीक होना चाहिए, और इस संबंध में प्राचीनतम अभिलेखिक संस्कृत में वास्तविक विकास पूर्णतः छिपा रहा क्योंकि उसमें दो चीजों का उल्लेख चाहे वो उपयुक्त हो या न हो जब कभी होता है तो द्वि॰ का प्रयोग होता है ऋ॰ (१ ली अष्टक) वर्मा महा॰ मञ्जुश्री। वास्तव में बौद्ध संस्कृत में कभी-कभी विशेषतः सर्वनामों में द्वि॰ के लिये बहु॰ मिलता है उसमें यह चिह्न स्पष्ट है और सच बात तो यह है कि अधिकांश उच्चतम मध्यकालीन भारतीय भाषा में द्वि॰ के केवल कठिनाई से मिलने वाले चिह्न मिलते हैं (भी एच॰ स्मिथ के अनुसार जातक V ३७५ में व्यक्तिवाचक संज्ञाओं के कुछ द्वन्द्व दे॰ सद्नीति पृ॰ ६२४ n. १९ गार्बे 'फ्रेस्टश्रिफ्ट याकोबी' पृ॰ १२८ के आधार पर भास में एक प्राकृत उदाहरण)। 'दो' 'सब दो' की संख्याओं के लिये पा॰ दुवे उभो में प्राचीन रूप सुरक्षित है, किन्तु उनसे भी दुवो की भाँति द्वि॰ का प्रतिनिधित्व नहीं होता दो जो संभवतः अनुकरण-मूलक प्राचीन रूप है (प्राकृत वे के अनुकरण पर *दुवो से या ? प्रा॰ कोनिग का स्पष्टतः एक बहुवचन रूप है अन्य व्याख्या वाकेर्नागेल Sitzb Heidelberg, १९१६ पृ १७n.) और जो पाली में मिलता ही है के समीप 'चार' और 'तीन' के रूपों के अनुकरण पर बने विकृत रूप त्रिशो बहु॰ हैं।

आधुनिक भाषाओं में केवल एक० और बहु० हैं। तो भी मध्यकालीन भारतीय भाषा की ध्वनि प्रणाली के कारण प्रायः बहु० के मुख्य कारक और एक० के मुख्य कारक में भेद दृष्टिगोचर नहीं होता, ऐसा मूल संज्ञाओं (प्रातिपदिक) में होता है। जिप्सी-भाषा की भाँति कुछ भाषाओं में इस अभाव की पूर्ति मूल संज्ञाओं (प्रातिपदिक) के बहु० में व्याप्ति-युक्त संज्ञाओं के प्रत्यय के प्रयोग द्वारा की गयी है। इसके अतिरिक्त एक शब्द में दूसरा शब्द जुड़ जाता है, उसकी रचना चाहे उपर्युक्त रूप में हो, चाहे सब लोग, समुदाय' आदि की भाँति समूह की भावना निर्धारित और प्रदान करने वाले रूप में। ऐसा विशेषतः चेतन संज्ञाओं में होता है, जब कि सम्भवतः एक ऐसी 'प्राचीन' धारणा का अनुगमन पाया जाता है जिसके अन्तर्गत अचेतन को सामूहिक रूप में, न कि अलग अलग व्यक्ति के रूप में देखा जाता है, काल्डवेल' पृ० २३२ में कहा है कि द्रविड़ भाषाओं में बहु० के पर-प्रत्यय केवल बुद्धि-सम्पन्न जीवों के लिये प्रयुक्त होते हैं, बोडिंग 'मैटीरियल्स II, पृ० ४० के आधार पर संथाली में वचन के चिह्नों का एक निर्णयात्मक महत्त्व है। इसके विपरीत तिब्बती में बहु० का रूपमात्र नहीं है, किन्तु उसमें 'बहुत' और ऐसे ही शब्दों का प्रयोग होता है।

एक आकृति-मूलक कारण भी पाया जाता है, जब तक नपुं० बना रहता है, उसका एक स्पष्ट बहु० वाला रूप मिलता है, जब कि उसमें एक० का अभाव रहता है, उदा० मराठी में ऐसा अब भी मिलता है, पु० एक० और बहु० घोड़, किन्तु नपुं० सूत, सूतें (सूत्राणि)। किन्तु यह केवल भूल है, क्योंकि यह होता तो बहुत पहले से चला आ रहा था, पर्यवसित कुम्भकार -कुल "कुम्हार" न कि 'कुम्हारों का संघ', महा० अम्बु-बाप 'माता पिता" पा० मातु-गाम "स्त्रियाँ"।

हिन्दी में कहा जाता है 'हम् लोग्' ('हम्' का बहु० mon का अर्थ देता है), साहित्य लोग्' लोग् (सं० लोक) बहु० है। अवधी में कहार लोगन् मं हमे पने। बंगाली में अधिक विविधता का आश्रय ग्रहण किया गया, पुरानी बं० लोक जन सएल (सकल-) मध्यकालीन बं० सब् और कुछ संस्कृत शब्द, पण कुछ गुच्छ हो जाता है, आदि आदिक दि हो जाते हैं, १५वीं शताब्दी में दिग्, सान्निध्य-प्राप्त कुछ आदि शब्द, सकल जत था पहले आश्चर्यबोधक थे, अंततः -कर अथवा -केर, से युक्त पर प्रत्यय से बना व्युत्पत्ति-युक्त विशेषण और प्रथमतः सब् के साथ जुड़ने वाला, आमृरा सब् आमुनेरा सब्, बाद को 'सब्' शब्द का प्रयोग बन्द हो गया और पर-प्रत्यय से बहु० प्रकट करने के लिये काम निकाला जाने लगा, १४वीं शताब्दी से ऐसा सर्वनामों में हो रहा है और एक शताब्दी बाद संज्ञाओं में, छेलेरा कामारेरा, अब तो यह अत्यधिक सामान्य रूप है। कुछ बोलियों में -गुला युक्त विशेषण मिल जाते हैं। पूर्वी बंगाली में मीन मान्

छत्तीसगढ़ी मना उड़िया मान (१५ वीं शताब्दी में माण) के सदृश हैं ये सं० मानक के कुछ रूप हैं। मराठी में वोर (बहुतर ? ) होता है। पूर्वी बोलियों के और भी रूप उद्धृत किये जा सकते हैं जिनकी व्युत्पत्ति अस्पष्ट है।

उत्तर-पश्चिम में कभी किले (विकृत किला फकत्या यह बहु० है) वैगेलि केले प्रधुन मिलि पशाई कृति गवर्बती मिक ये ईरानी से उधार लिये गये हैं अफ़ग़ानी कर्बले "गाँव"। गवर्बती में मम् 'माम' भी है तुल० सं० गोमिन।

इसके विपरीत सिंहली में अचेतन संज्ञाओं के लिये एक प्रत्यय होता है मुकर-बह् का संज्ञा-रूप एक० की भाँति होता है इस शब्द 'वल' की व्युत्पत्ति स्पष्ट नहीं है। साथ ही उसमें संबंधियों या उपाधियों के कुछ नामों के साथ सम्बद्ध -वर (सं० -वर आदरसूचक) और -ला (अम्म-ला अम्म-वरु) हैं समासों के द्वितीय अंश से यह प्रभावित होता है एक सामूहिक अर्थ में दूसरे आदरसूचक अर्थ में।

बहु० की दृष्टि से भारत में आदरसूचक बहु का महत्त्व ध्यान देने योग्य है। सच बात तो यह है कि क्रिया-रूप में बहु विशेषतः देखा जाता है हिं राजा (आप) कहते हैं लेकिन इस प्रकार भी कहा जा सकता है 'राजा के बेटे यहाँ हैं जिससे तात्पर्य है 'राजा का बेटा'। इस एक० और बहु० के मिश्रण का प्रभाव संज्ञा-रूप पर पड़ता है विशेषतः सर्वनाम-जात संज्ञा-रूप पर।

## कारक

लिंग लिंग-संबंधी कुछ अव्यवस्थाओं को देखा जा चुका है उनसे और साथ ही द्वि० के लोप से लिंग और वचन-संबंधी व्याकरण के वर्गों के प्रयोग में कोई गंभीर परिवर्तन नहीं हुआ। जो परिवर्तन रूप-रचना में उत्पन्न हुए उनका बहुत बड़ा महत्त्व रहा क्योंकि जिन वर्गों का उल्लेख हो चुका है उनके परिवर्तन और उनकी पुष्टता के साथ साथ उन रूपों के स्वयं प्रयोग में कुछ परिवर्तन हुए हैं जिनके फलस्वरूप अंत में एक ऐसा संज्ञा-रूप प्राप्त होता है जो उत्तरोत्तर पुराने संज्ञा-रूप से निकलता है, किन्तु जो अत्यन्त भिन्न रूप धारण कर लेता है।

भारतीय-ईरानी और भारोपीय से प्राप्त आठ कारकों का भेद संस्कृत में बना रहता है। रूपों का पुनर्विभाजन एक-सा नहीं था जैसे बहु० और विशेषतः द्वि० की संज्ञाओं में और सर्वनामों में कई कारकों में समान रूप विद्यमान थे किन्तु यह अव्यवस्था जो ध्वनि-संबंधी परिवर्तनों के फलस्वरूप मध्यकालीन भारतीय भाषा में उत्पन्न अव्यवस्था से अधिक नहीं थी स्वयं इस प्रणाली के लिये घातक थी। वास्तव में प्रणाली का प्रधान स्वरूप कुछ समान रचनाओं के संबद्ध रूपों के पूर्ण समुदाय द्वारा सुरक्षित रहता है

और भाषा केवल रूप से सबंधित क्षत-विक्षत अंशों की फिर से रचना करने की स्थिति में बनी रहती है जैसे संस्कृत और मध्यकालीन भारतीय भाषा में अपादान का उत्तरोत्तर विचित्र होने वाला रूप प्राप्त करने के लिये क्रिया-विशेषणजात पर-प्रत्यय -त: के प्रयोग का प्रसार मिलता है इसी प्रकार अवेस्ती में उस युग में जब कि विकरणयुक्त पु०-नपु० का अन्त्य -त् बना हुआ था -आ युक्त विकरण और अविकरण युक्त का विस्तार सबंध० से अपादान का दृढ़तापूर्वक भेद प्रकट करने के लिये होता है।

संस्कृत प्रणाली की मुख्य दुरूहता वाक्य-रचना-संबंधी तुल्यता की बहुतायत के कारण है। अस्तु, पुरुष जिसे कुछ दिया जाता है संप्रदान सबंध० और अधिकरण द्वारा प्रकट किया जा सकता है जिससे कुछ कहा जाता है वह कर्म संप्रदान अधिकरण सबंध० द्वारा उद्देश्य कर्म० संप्रदान अधिकरण द्वारा स्थान करण या अधिकरण द्वारा और इसी प्रकार परिस्थिति के लिये काल उन्हीं कारकों द्वारा और कर्म० द्वारा भी करण और अपादान से इसी प्रकार कारण पृथक्त्व तुलना का बोध होता है क्रियामूलक विशेष्यों के निकट सादृश्य प्रकट करने वाले शब्दों के निकट 'पूर्ण करना' अर्थ का द्योतन करने वाली क्रियाओं आदि के निकट संबंध और करण समान हो जाते है। कम परिष्कृत भाषा के पाठों में यह अव्यवस्था और बढ़ जाती है जो प्रणाली के ह्रास होने का चिह्न और कारण दोनों है। इसी प्रकार क्रिया के सबंध में है, जब कि कुछ महत्वपूर्ण रूप जो मूलत: अलग-अलग थे समान प्रमाणों का काम देते हैं, उदाहरणार्थ अतीत की अभिव्यक्ति के लिये वह एकदम लुप्त हो जाती है।

कारक की प्राचीन प्रणाली प्रायश: तो संस्कृत में बनी रहती है। किन्तु उसमें सामान्यीकरण के चिह्न मिलते हैं जैसे कर्म० में क्रिया के पूरकों के रूप में सामान्यीकरण करने की प्रवृत्ति मिलती है कर्मवाच्य के पूरकों क्रिया-विशेषणजात वाक्यों और विषय प्रयोगों में करण स्थित होता हुआ दृष्टिगोचर होता है।

एक बात जो कम महत्वपूर्ण नहीं है वह है संप्रदान का लोप। लक्ष्य और संबंध अथवा भुकारोपण वास्तव में समीपवर्ती भाव हैं और प्रागैतिहासिक काल से प्रत्यय सर्वनामों में समान रीति से व्यक्त हुए हैं सं० मे ते पु०फ़ा० मैय् तैय् की भांति। ब्रा० के समय से संबंध० अन्य कारकों के समान हो सकता है विशेषत: संप्रदान के। ब्राह्मण ग्रन्थों में दोनों कारकों का प्रयोग भजाजा के पूरकों के अथवा क्रिया 'देना' के साथ-साथ पाया जाता है (ऐत० ब्रा० 'तस्य ह दात वस्ता') बाद को यह अन्तिम प्रयोग स्थायी रूप में पाया जाता है। विषयस्त रूप में इन्हीं पाठों में -आ और -ई युक्त स्त्री० का संप्रदान एक० सबंध का स्थान ग्रहण कर लेता है (यही बात अवेस्ता में दृष्टिगोचर होती है) यह

एक ऐसा प्रयोग है जो संस्कृत से लुप्त हो जाता और मध्यकालीन भारतीय भाषा में निरन्तर बना रहता है किन्तु जिसमें रूप अन्य संबंध० के समानान्तर रहता है।

मध्यकालीन भारतीय भाषा के आदि में ही संप्रदान का लगभग ह्रास हो चुका था। सम्प्रदान बहु० के लिये अशोक के अभिलेखों में एक प्रत्यय -एहि मिलता है जो 'देना' क्रियाओं के साथ संबद्ध हो जाता है यह मुख्यतः श्लेष-पद-युक्त था (बे० एस० मजूम दार, आसुतोष मेमोरियल' पृ० २१) जब कि उसमें करण अथवा अपादान का भाव भी निहित रहता था। वास्तव में पाली में केवल एक० विकरणयुक्त रूपों में सम्प्रदान के उदाहरण मिलते हैं और वह भी अल्प (सग्गाय गच्छति) और विशेषतः भावना के अर्थ-सहित जिसमें एक महत्त्व भी रहता है जो क्रियार्थक-संज्ञा संप्रदान अशो० पा० -तवे के प्रायः निकट होता है अपुनब्भवाय वस्सनाय (-ताए युक्त प्राकृत क्रियार्थक-संज्ञा मंमवतः इस संप्रदान को -तवे युक्त प्राचीन क्रियार्थक-संज्ञा सहित जारी रखता है)।

एक और कारक ने बहुत बड़े अंश में संप्रदान का कार्य स्वीकार किया है, और वह है अधिकरण। वास्तव में इस कारक का नामकरण ठीक नहीं हुआ और वह विविध और प्रायः अस्पष्ट संबंध प्रकट करता है जिन्हें 'भाग लेना' शीर्षक के अन्तर्गत रखा जा सकता है, यदि इस शब्द को हम वह मूल्य प्रदान करें जो उसे समाजशास्त्री प्रदान करते हैं। पाणिनि ने 'अधिकरण' शब्द का प्रयोग किया है। अधिकरण का विरोध संस्कृत में वैसा नहीं है जैसा लैटिन में उदाहरणार्थ संज्ञा-रूप की मुख्यतः साक्षात् विशेषता द्वारा। अधिकरण द्वारा अभिव्यक्त इस संबंध की अनिश्चितता के कारण वह पूर्ण प्रयोग के लिये विशेषतः योग्य हो जाता है जो बात संस्कृत में संबंध तथा लगभग अन्य कारकों के संबंध में अज्ञात है। स्थिति या गुणारोपण दिशा (क्योंकि संस्कृत में अधिकरण द्वारा प्रश्न-वाचक quo और साथ ही प्रश्न ubi प्रकट होता है) और अल्प समीपवर्ती भाव है साथ ही क्लैसीकल संस्कृत अधिकरण द्वारा लक्ष्य और गुणारोपण प्रकट करने योग्य है बौद्ध संस्कृत में अधिकरण में 'कहना' क्रिया के पूरक स्वमेव मिल जाते हैं। पाली में अधिकरण करण अपादान और यहाँ तक कि कर्म० का भी स्थान ग्रहण कर सकता है बी० हेनरी ने उसे पाली संज्ञा-रूप को बनाने वाला कारक कहा है।

स्वयं कारक से चलने पर, मध्यकालीन भारतीय भाषा की रूप-रचना प्रणाली में ता तुल्यताएँ बहुत बड़ी मात्रा में पायी जाती हैं। जिन सूक्ष्म भेदों को रूप नहीं निश्चित कर पाता उन्हें निश्चित करने के लिये भाषा अनेक परसर्गों का प्रयोग करती है।

सबसे पहले वाले प्राचीन पूर्व-क्रिया से निकले हैं वे लघु क्रिया-विशेषण हैं जैसे अनु अभि अा जो प्राचीन भारतीय भाषा में भारतीय ईरानी और भारोपीय की भाँति स्वतंत्र शब्द थे। पूर्व-क्रिया क्रियाओं से तुरंत पहले और संज्ञाओं के पहले या बाद

## पुरुषवाची रूप

भारोपीय क्रिया में एक ओर तो पुरुष के लिंग के नहीं द्योतक प्रत्ययों से ग्रहण किये गये रूप हैं दूसरी ओर ऐसे नामजात रूप हैं जो लिंग और साथ ही वचन का पुरुष का नहीं द्योतन करते हैं और जिनकी विशेषता है ऐसे विकरणों से सबद्ध होना जो वास्तव में क्रियार्थक हैं और जिनमें उसी प्रकार वर्गों और रचनाओं से प्रभावित होने की संभावना रहती है जिस प्रकार पुरुषवाची रूपों में। यहाँ केवल पुरुषवाची रूपों का प्रश्न है।

### वैदिक स्थिति

वैदिक क्रिया अवेस्ती क्रिया के अधिक निकट है। उनमें विकरणों की रचना समान रूप से होती है (अकेली प्रेरणार्थक धातु में -य् का प्रयोग वास्तव में भारतीय है) दूसरे रूपों का निर्माण भी समान है और उनमें रीतियाँ हैं (वर्तमान में स्वर उ अ० मुमुरुत्से- सं० गुमुरुत्स् पूर्ण में उ और इ अ० -उरूरओ॰व सं० वरोध अ० विकोइत्ररुरुसे, सं० चिकित्सु आगम भी वैसा ही है किन्तु वह अवेस्ता की भाँति न तो दुर्लभ है न पु फ़ारसी की भाँति निरंतर बना रहने वाला)। अन्त्य प्रत्ययों में समान विशेषताएँ हैं (आज्ञार्थ १ एक कर्तृ० -नु, मध्य० -आम् और -वाम्, २ एक० मध्य० -स्व १ एक० सामान्य अतीत मध्य० विकरणयुक्त -इ, प्रारंभिक मध्य० रूपों के बहु० के अन्तर्गत मध्यम पुरुष के -ध्व् का प्रयोग भायध्वे अ० वैरθवे इसी प्रकार १ बहु० मौन मध्य० महि के निकट, अ० मैθइ, आदि रूप सं० -महे अ० -मैदे) जहाँ तक भिन्न तामों से संबंध है, वे कोई गंभीर नहीं हैं और परिवर्तन-विरोधी प्रवृत्ति पर आधारित हैं १ द्वि० -व यो अ० -वाही से भिन्न है एक साधारण पुनर्विभाजन का परिणाम है इसी पुनर्विभाजन का परिणाम है १ एक० -आ का संशयार्थसूचक क्रिया-रूप तक सीमित रहना (यथा अ० ब्रवा की भाँति किन्तु अ० पूर्वदूर्वसा से विपरीत केवल निश्चयार्थ क्रिया-रूप पृष्ठभूमि अधिक मिलता है) उसके पूर्ण लुप्त हो जाने का पूर्वाभास (उसके केवल लगभग दस उदाहरण मिलते ही हैं)। २ एक० आज्ञार्थ गृहाण समान और वैदिक प्रत्ययों -त-न -थ-न का वास्तव में भारतीय निपात संभवतः भारोपीय में दृष्टिगोचर होता है (हित्ती बहु० १ -व-नि २ -तै-नि ?) प्रत्येक स्थिति में दसवीं

पर्यों दीर्घ स्वर-संयुक्त धातुओं के पूर्ण० के एकवचन १ ३ भारोपीय से आये हैं (मेइए, 'रेव्यू द एत० आर्मेनिएन' १९३० पृ० १८१) और ईरानी की विशेषता उसे अलग करने में है -अ (बिंद चक) युक्त पूर्ण० के मध्यम बहु का प्रत्यय जिसका स्थान ईरानी में आदि प्रत्यय ग्रहण कर लेता है निश्चित रूप से एक प्राचीन अप्रचलित प्रयोग है इसी प्रकार आज्ञार्थ विस्तात् सैंटिम और ग्रीक द्वारा प्रमाणित है २ एक० मध्य अविवा:, संभावक प्रकार जानीया के केल्टिक में प्रतिरूप मिलते हैं। उसके समीपी आशीर्वादात्मक का जन्म द्वि० रूपों अथवा र् युक्त प्रत्ययों (अवर्म० वर्त० दैरे जो अ० सोइरे सरेरे) की भांति है पूर्ण चकिरे जो आहूरे की भांति है, किंतु अमृभुरिरे अघसृक्षम् जो अचोद्(अ)दर्शम् की भांति है, किन्तु चचकिरन् सामान्य अतीत अदृश्रन् अपूर्ण० अशेरत बहु० जैसा पूर्व अवसृक्षत आज्ञार्थ वृहुरुण पूर्ण० तक आदरार्थ का विस्तार ऐसी नवीन बातें हैं जिनका आगे के लिये कोई महत्त्व नहीं है।

अन्त में जोड़िए, उन्हें बिलग संबंध प्रत्ययों के प्रयोग से है, जो अवेस्ता की भाषा की भांति वेद में नपु० बहु० के अंतर्गत कर्ता एक० क्रिया-सहित के रूप में मिलता है। किन्तु यह प्रयोग जो भाषा में नियमित रूप से मिलता है, ऋग्वेद में अपवाद-स्वरूप ही है।

## विकरण

विकरण में बहुत विविधता है व्युत्पत्ति से बने भाववाचक की दृष्टि से देशी वैयाकरण वर्तमान० के दस भेद स्वीकार करते हैं इसके अतिरिक्त सामान्य अतीत मूल और स भविष्यत् हैं और हर एक प्रकार के कई-कई भेद हैं भविष्य० और पूर्ण । कुछ विशेष भेदों का प्रकार-विषयक पर प्रत्ययों द्वारा प्रस्फुटीकरण हुआ है सामान्यार्थ और आज्ञार्थ (शून्य) संभावार्थसूचक (गुण मूल तथा रूपमात्र -अ) आदरार्थ पर प्रत्यय -या -ई -ए विकरणयुक्त में। अन्त में दो वाच्य हैं कर्तृ और मध्य।

### वर्तमानकालिक विकरण

इनकी संख्या बहुत है कुछ (तीन) सामान्य अतीत के समान हैं अधिकतर वर्तमान० में विशेष व्युत्पन्न रूपों से हैं। इसी स ऐसा है कि क्रिया का समस्त संभव विकरण प्राप्त होने पर भी उनका प्रयोग नहीं होता बड़ी कठिनाई से ऋग्वेद की धातुओं के पाँचवें भाग से अधिक में वर्तमान मिलता है।

वर्तमानकालिक विकरण और शून्य पर-प्रत्यय-युक्त सामान्य अतीत

अविकरणयुक्त रूप

इस रूप की रचना में न केवल पर प्रत्यय का अभाव मिलता है वरन् उसमें धातु का स्वर-संबंधी परिवर्तन क्रम और स्वराघात का स्थानान्तरीकरण कम-से-कम वर्तमान में मिलता है ए-ति यू-अन्ति अ० अएइति येइन्ति ध्वनि-संबंधी अथवा अन्य परिस्थितियों के फलस्वरूप सामान्य अतीत परिवर्तन क्रम कम स्पष्ट है उदाहरणार्थ एक० १ अगम् २ ३ अगन् बहु० १ अगन्म ३ अग्मन् एक० १ अभूवम् ३ अभूत् बहु० ३ अभूवन्।

भारोपीय में अन्य स्वरूपों की अपेक्षा वेद में यह वर्ग अधिक अच्छे रूप में मिलता है उसमें लगभग ११० वर्तमान० १०० सामान्य अतीत हैं (जिनमें से ८० ऋग्वेद में हैं) जब कि दोनों समुदायों में मिला कर अवेस्ता में मुश्किल से ८० धातुओं से अधिक है।

भारतवर्ष में कुछ विकरण ध्वन्यात्मक हैं उदाहरणार्थ वर्तमान० में ब्रवी-ति ब्रुव्-अन्ति ये रूप बहुत कम मिलते हैं अमिति तवीति स्वपिति श्वसित् मात्रार्थ स्तनिहि। किन्तु यह प्रकार बना रहता है स्वयं अथर्व० में मिलता है रोदिति जो लै० क्यों रुदीअर के मुकाबले आश्चर्यजनक है जहां तक स्वपिति से संबंध है तुल० अथर्व० भविष्य० स्वपिष्यति जो स्वप्न के विपरीत है ग्र० आशार्थ २ एक० स्वप मेइए, बी० एस० एल XXXII पृ० १९८ के अनुसार लै० कैपिओ कैपिट प्रकार का बच शिष्ट रूप होना चाहिए।

सामान्य अतीत में अग्रभम् अग्रभीत् बनाया गया है जबम् जबदीत् की भाँति किन्तु रूप अलग-अलग हो गये हैं अग्रभीत् -इप् युक्त सामान्य अतीत के साथ चला जाता है दे० मेइए, बी० एस० एल XXXIV पृ० १२८।

स्वराघात के संतुलन रहित, सामान्य विकरणयुक्त रूप

वर्तमान० यह बहुत मिलता है प्रचलित रूप में युग है बो-न्ति। सामान्य अतीत में धातु शून्य श्रेणी में है बुधन्त। एक ही धातु में वा विकरणों का मा-श्रुतिस्थ और विराम दोनों जो ग्रीक में बहुत हैं अवेस्ती की भाँति संस्कृत में [illegible] हैं उदाहरणार्थ रोहति अरुहत् शोचतु अशुचत् वर्दति [illegible] एक फर किन्तु अतनत् का तनोति से विरोध है, अविदत् का [illegible] ही अमुचन का मुञ्चति से उस समय तक जब तक वर्तमान० [illegible] है [illegible] बहु है मुञ्चन्ति। इस समय अपूर्ण० और सामान्य अतीत [illegible] में अनेक रचनाएँ मिलती हैं।

समस्त भारतीय भाषाओं में विकरणयुक्त क्रिया-रूप [illegible]

में ही प्रचुर मात्रा में ये अविकरणयुक्त रूपों को संबद्ध कर लेते हैं, जिनमें परिवर्तन-क्रम के कारण एक गंभीर दुरूहता उत्पन्न हो जाती है—न केवल स्वर-संबंधी चमत्कार द्वारा *किन्तु व्यंजनों के संपर्क में आने के कारण उत्पन्न ध्वनि-संबंधी परिणामों द्वारा भी* तुल० ताष्टि अतष्ट प्रथम एक० अय आदि।

संस्कृत में अत्यन्त महत्त्वपूर्ण नवीन वर्ग लुङति प्रकार है, जो संभवार्थसूचक और सामान्य अतीत के भावार्थ पर आधारित है इस मूल के कारण उसके निर्दिष्ट क्रम की गणना की जाती है चाहे स्वयं क्षणिक कार्य द्वारा क्रिया द्योतित हो (रुवति सुवति अ० इर्वर्तवति) चाहे वह कुछ समय तक रहने वाले भाव के द्योतक रूप के विरोध में हो (पतति पिपति)। प्राचीन काल में यह वर्ग प्रचुर मात्रा में पाया जाता है लगभग ८५ क्रियाएँ वेद में पचास अवेस्ता में।

इ और उ के द्वित्व वाले रूप से सामान्यतः कुछ सामान्य अतीत उपलब्ध होते हैं (अनू-चुवत् सिस्वपत्) जो फिर प्रेरणार्थक धातु से सम्बद्ध हो जाते हैं (बोधयति स्वापयति तुल अ० वोंवन् और ग्री० पेफ्रनिन् प्रकार) एक भिन्न रूप में यह विरोध अविकरणयुक्त में मिलता है अवोचत् वरते। वर्तमान० के मुकाबले टिब्टो की समृद्ध ग्रीक भाषा और मिम्नो समुदाय आदि से भिन्न ईरानी में मुश्किल से केवल आधे दर्जन दूसरे विकरणयुक्त रूप हैं और कुछ अपवाद-स्वरूप रूपों को जैसे बिभृनते तुल० अ० जैग्नुवांसो अथवा अस्पष्ट रूपों को छोड़ कर, स्वयं संस्कृत में यदि वे प्राचीन हैं पिबति तुल० पु आयरिश इबिव तिष्ठति अ हिस्तैति और ग्री सिस्टो से भिन्न क्रम में *सिसिव* वे० पीडे।

अन्य सब क्रम मुख्य हैं चाहे वे वर्तमान में हों अथवा सामान्य अतीत में।

### द्वित्व-युक्त वर्तमान

*अविकरणयुक्त :*

यह क्रम जिससे महत्त्व क्रम निकला प्रतीत होता है भारतीय-ईरानी में भली भाँति स्थापित हुआ मिलता है यद्यपि भले ही उसकी संख्या बहुत न हो वेद में ५ धातुओं से कुछ कम अवेस्ता में ९०। उसका एक काफी निश्चित अर्थ है इ को द्वित्व-युक्त करने वाले रूप विशेषतः निजन्त हैं (इयर्ति सिसर्ति) अथवा समर्थक हैं (सिषक्ति वर्ते० सहित को सबसे करना० सहित से भिन्न है जो अ को द्वित्व-युक्त करने वाले रूप हैं वे विशेषतः अतिशयार्थक प्रतीत होते हैं (*बभस्ति बर्वति*) किन्तु ददाति दधाति सकर्मक हैं और बिभर्ति का विरोध भरति से है, जो साथ ही स्वच्छन्द रूप में पूर्व-क्रिया के साथ आता है जिघ्नते अ० जैग्नुवांसो के अनुरूप है तुल ग्री० पेप्रधोन्

और इस बात के संकेत प्राप्त होते हैं कि *विवक्ति दधाति के समीप रहा है। अस्तु वेद में इन रूपों का मूल्य बहुत निश्चित नहीं है उनका प्रधान प्रयोग सामान्य अतीत संबंधी धातुओं को वर्तमान॰ रूप प्रदान करना है तुल॰ भंयात् अंदात्।

कुछ की उत्पत्ति पूर्ण॰ के बाद हुई बिभेति (ऋ॰ भयते बिभाय जागर्ति जागार)।

अतिसपार्थक

यह भी द्वित्व-युक्त काफी मात्रा में रहता है, किन्तु द्वित्व-युक्त धातु के स्वनंत को इस रूप में दुहराता है मानों वह एक हो और यदि धातु में स्वनंत नहीं रहता तो वह दीर्घ रहता है वर्वर्ति बहु॰ वरवृतति मर्मृजन्ति वर्वर्मि तर्तरीति चाकशीति पापतीति।

यह वर्ग भारोपीय है किन्तु केवल भारतीय ईरानी में उसके स्पष्ट प्रमाण मिलते हैं तथा अकेले वेद में उसका विकसित प्रयोग पाया जाता है (अवेस्ता में ११ के मुकाबले ९० धातुएँ)। नये रूपों की उत्पत्ति नं नमीति जो मध्य॰ नम्नते के विपरीत है, वरीवर्ति जो वर्वर्ति के निकट है, जैसे द्वयक्षरात्मक प्रकार के व्यंजनात्मक मूल के विस्तार में मिलती है। इसके अतिरिक्त वेद के समय से उसमें कुछ विकरणयुक्त कर्मवाच्य मिलते हैं जैसे मर्मृज्यते पेरिह्यते।

अनुनासिक मध्यवर्ती प्रत्यय-युक्त विकरण

स्पष्ट रूप में केवल भारतीय-ईरानी में और प्रचुर मात्रा में केवल वैदिक में सुरक्षित अन्य महत्त्वपूर्ण वर्ग। उसके विभिन्न प्रकार हैं

एक धातु रिच् का ३ एक॰ रिणक्ति (अ॰ इरिनख्ति) बहु॰ रिञ्च्-अन्ति

एक द्वयक्षरात्मक धातु अर्थात् *ग्रभ् का गृभ्णाति (अ॰ गृर्‌ब्‌ण्‌णाइति) बहु॰ गृभ्ण्-अन्ति

एक व्याप्ति-युक्त उ युक्त धातु का अर्थात् *वेस्- (तुल॰ कै॰ उमोलुमो ग्री॰ 'इल्लमो) वृणोति तुल॰ अ॰ आसार्प वृर्‌णुइद्।

किन्तु शीघ्र ही इस प्रकार की स्पष्टता लुप्त हो जाती है पहला प्रकार यथेष्ट रूप में दुर्लभ है (वेद में ३० से कम अवेस्ता में ८)। अन्तिम वर्ग जिसमें -ना-/-नी -नो-/-नु का पर प्रत्यय वाला रूप था संस्कृत में विकसित होते हुए पाये जाते हैं उससे पानाति (जो भारतीय ईरानी ही था) धनुनोति जिनका ऋ॰ में बहुत कम प्रमाण मिलता है बाद में विकसित होते हैं, मिनाति जो मिनोति के समीप है, अश्नोति अथर्व॰ अश्नोति अनुनासिकत्वायुक्त धातुओं में पर-प्रत्यय -ना-/-उ जैसा प्रतीत होता है तनोति जो सामान्य अतीत से भिन्न है वनोति जो वनति के समीप है, मनुते जो मन्यते

के समीप है स्वयं जिससे कृणोति से निकले करोति सामान्य अतीत सत्यार्थसूचक के साथ सम्बद्ध रहता है। इन विस्तारों के कारण ही दोनों वर्गों के प्रमाण वेद की क्रमशः तीस और चालीस क्रियाओं में मिलते हैं (अवेस्ता में प्रत्येक की २५)। इन क्रियाओं का प्रयोग जहाँ तक उन्हें निर्धारित किया जा सकता है निश्चित है और वह अन्य भाषाओं के प्रयोग से काफी साम्य रखता है यही कारण है कि भारोपीय के समय से उनका प्रयोग एक ही अर्थ में सामान्य अतीत के रूप में वर्तमान की तरह होता है और उस समय वे वस्थायी मूल्य ग्रहण कर लेते हैं क्रिनाति क्रेषुम । ऋ० पृणाति अप्राद् जानाति तुल० अव० ... कृणोमि अकर् स्तृणोति अस्तर् वर्तमान के लिये यह मनोनीत प्रकार ही है जिसमें विकरणयुक्त रूप नहीं होते।

अनुनासिकता-युक्त क्रियाओं ने भारतीय-ईरानी के समय से कुछ मध्यवर्ती प्रत्यय वाले विकरण रूप प्रदान किये हैं जैसे सिन्वति (अ० हिनुवैति) विन्वति अ० अपूर्व० विन्वत् जो वर्तमान ... के समीप है ऋ० में कुल मिला कर दस हैं, अवेस्ता में छ अथर्व० में वस्तुतः जिन्व् और कृन्व् है। इसके अतिरिक्त -ना से निकला पर प्रत्यय -न- सहित ऋ० पृणति जो पृणाति के समीप है, मृणति जो मृणीहि से भिन्न है अथर्व० गृणत ऋ० गृणीत के लिये और अथर्व० गृण ऋ० गृणीहि के लिये। यह अब भी केवल एक प्रलोभन है।

किन्तु यह हो सकता है कि विकरणीकरण अधिकाधिक जैसा कि शुरू में ही सोचा जाता है बोधति प्रकार ने पूर्ण क्रम के विकास के लिये हो जो व्युत्पन्न वर्तमान के साथ सम्बद्ध हो जाता है और जिसका अब उल्लेख करना आवश्यक है।

## व्युत्पन्न विकरण

पर-प्रत्यय -य-

सम्पूर्ण भारोपीय की भाँति इस पर प्रत्यय का संस्कृत में बहुत अधिक विस्तार पाया जाता है। उससे मूल क्रियाएँ, कर्मवाच्य संज्ञाओं और क्रियाओं के व्युत्पन्न रूप प्राप्त होते हैं।

संस्कृत (और भारतीय-ईरानी) की दृष्टि से जो मूल क्रियाएँ हैं उनके विभिन्न मूल हैं ऐसे हैं पश्यते पश्यति (गाथा स्पस्या) नश्यति (अ० नस्यइति) जो संज्ञाओं से निकलते हैं तुल० ग्री० पोद् (स्त्री० पदनी) -स्पश् (स्पट) मैनम् मन्यते हर्यति कुप्यति तु० तक० मिनितुं आर्मी हेरिएस्ट, लै० कूपिओ अवेस्ता जिसमें पर प्रत्यय का मूल की दृष्टि से एक विशेष अर्थ था कर्मवाच्य इसी क्रम के साथ सम्बद्ध हो जाता है वे एक शारीरिक या मानसिक परिस्थिति का द्योतन करते हैं।

किन्तु संस्कृत में जिस प्रकार अकर्मक क्रियाएँ हैं (पूयति धुप्यति) उसी प्रकार कर्तृवाच्य क्रियाएँ भी (इष्यति)। साथ ही उनमें अन्य कारणों से कुछ वर्तमान० है जो सामान्य अतीत की भाँति आती है मुह्यति मुहत् गृध्यति अगृधत् आदि और उनमें केवल स्वराघात द्वारा अन्तर उपस्थित होता है जो संस्कृत के लिये उचित है तो भी सामान्य रूप मुच्यते के निकट मुच्यते मिलता है।

धातु सामान्यतः शून्य श्रेणी में है इस दृष्टि से संस्कृत अवेस्ती की अपेक्षा अधिक महत्वपूर्ण है अवेस्ती म स्त्रोस्यइति स्वीकृत है (तुल० स० क्रोशति)। जब मूल स्वर अ है तो यह अ सुरक्षित रखा गया है ताकि धातु को अभिव्यक्करव प्राप्त हो सके (पश्यति अस्यति वह्यति ह्यति किन्तु म्रियते)। वायति जैसी दीर्घ स्वर वाली क्रियाओं की गणना करना भी आवश्यक है और सामान्य अतीत के एक हृस्व रूप पर आधारित गृभायति प्रकार की भी (कुल मिला कर ३०)।

तो एक ऐसे वर्ग से काम पड़ता है जिसका अर्थ स्पष्टतः निश्चित नहीं है जिसमें पर-प्रत्यय अपने आप यान्त्रिक ढंग से आ जाता है और जो सजीवता का चिन्ह है शुरू से ही उसमें कुछ क्रियाएँ हैं जिना गणना के ८० कर्मवाच्य (अवेस्ता में कुल १००)।

उसमें कुछ नामधातु क्रियाएँ जोड़ लेना भी आवश्यक है जो स्वयं संस्कृत के मध्य निर्मित हुई प्रतीत होती हैं पर प्रत्यय -य सहित स्वराघात कभी-कभी प्रेरणार्थक की भाँति मूल पर रहता है मिथस्-यति (अ बर्ऐम्यति) तुल अधिकरणयुक्त मिथस्ति व ससवार्थसूचक विशेषामि और ऋ० अभिष्यक् अपस्यति वृषण्यति और वृषायति कवीयति जनीयति पृतनायति। जब संज्ञा विकरणयुक्त होती है तो स्वर का प्रायः दीर्घीकरण हो जाता है अमित्रयति देवयति मृगयते ऋतयति किन्तु ऋतायति अथर्व० अभिमायति यज्ञायति। क्या पृथक्त्व की दृष्टि से इस दीर्घीकरण (ऋग्वेद में पूर्ववर्ती स्वर लगभग सर्वत्र हृस्व होता है) का कोई क्यात्मक कारण है ? हर हालत में विभिन्न समुदाय यह प्रदर्शित करते हैं कि अपनी सजीवता के कारण इस रूप ने सादृश्यमूलक विस्तार स्वीकार किये हैं अध्वरीयति पृत्नीयति जो अध्वर पृत्न से हैं मत्सस्यति मध से मामकस्यति मानव से रथर्यति रथ से। वास्तव में इन नामधातुओं का विकास संस्कृत की अपनी विशेषता है (अवेस्ता के २० के मुकाबले १० ) वेद में उनका बहुत बार प्रयोग हुआ है केवल एक बार आने वालों की संख्या सर्वत्र उदारतापूर्वक की गयी रचनाओं की प्रतीक है।

पर-प्रत्यय -अय :

रूप द्वारा पिछले पर-प्रत्ययों के लगभग समीप पर-प्रत्यय-सहित निर्मित प्रेरणार्थक

और पुनरावृत्तिमूलक हैं अर्थात् *-एय (ग्री० फ़ोर्बेओ फ्रोरेओ सै० मोनेओ सोपिओ), सिद्धान्ततः पहले वालों में दीर्घ श्रेणी होती है दूसरों में शून्य श्रेणी द्योतयत रोचयत् वृतयन्त दयमत और समान परिवर्तन क्रम द्वारा पातयति पतयति। (स्वापयति के सोपिओ का साम्य भी देखने योग्य है)। ऋग्वेद में तो १०० प्रेरणार्थक ५० पुनरावृत्तिमूलक हैं ही (अवेस्ता में सब ८ के लगभग)। दीर्घ -आ युक्त धातुओं के व्याप्ति-युक्त -प् जो विशुद्ध संस्कृत का है का उल्लेख करना आवश्यक है स्वापयति स्नापयति (स्नाति) इस रचना को जिसका मूल अज्ञात है (तुल० वाट्मेस 'इंडियन सिबिलिस्क्स' II पृ० २४ बी० कोप 'ले फ़ार्मेशियां ... आँ पृ इ संस्कृत' पृ० ६७) काफ़ी सफलता प्राप्त हुई।

इच्छार्थक (सन्नन्त) और भविष्य०

ये दो रचनाएँ विकरणयुक्त ही हैं जो भारोपीय मूल द्वारा बद्ध हैं किन्तु संस्कृत के इतिहास में विभिन्न और असमान रूप में आती हैं।

भारोपीय *-से-/-सो का इच्छार्थक मूल्य कुछ शब्दों में प्रतिबिम्बित होता ही है अपूसन्त जो आर्पोति से भिन्न है, तुल० ईप्सति ओपमाव., तुल० भृणोति हासते का मध्य० प्रयाग भी देखा जाता है, तुल० जहाति या मोसाते तुल० मुर्गति और मुज्यति। पर प्रत्यय ने उसके वास्तविक मूल्य को केवल द्वित्व वाले रूपों में सुरक्षित रखा है जो वेद में भारतीय ईरानी से आये हैं जिगीषति (और जिज्यासति) अ० संख्यार्थ सूचक जिर्जिधिइति इयक्ष्य घुमूषमाण अ० सुलुषिअन्गो पिपक्षति सक से तुल० अ० असिक्ष्यों। वेद में वे लगभग ६० हैं (अवेस्ता में लगभग एक दर्जन हैं) इसके अतिरिक्त सादृश्यमूलक रचनाएँ जैसे ऋ० तितिक्षामि जो तितसते के निकट है पिपीषन्द् जो पिपासति के समीप है अथर्व० पिपतिषति (*पित्स् पत् से बहुत दूर नहीं था जैसे पिप्स् व० दिक्षे दम् से) की रचना इस रूप की सजीवता की परिचायक है।

भारतीय ईरानी में इच्छार्थक पर प्रत्यय के जिस रूप ने अधिक विस्तार प्राप्त किया है वह -स्य है जिससे भविष्य० बनाने का काम लिया गया है। यह ग्रीक और इटैलो-केल्टिक में *-सि लिथुआनियन में -सी वाला रूप है। किन्तु भारतीय-ईरानी रचना स्वतंत्र है इटैलो-केल्टिक में संख्यार्थसूचक का चिह्न सुरक्षित है जो अन्तवर्ती है, और केल्टिक में द्वित्व वाले रूप का प्रयोग होता है जो संस्कृत इच्छार्थक वर्तमान के पूर्णतः समान है अन्त में लिथुआनियन के विस्तार में भेद मिलते हैं।

एक बात जो अत्यन्त स्पष्ट रूप से सामने आती है वह यह है कि ऋग्वेद में इस रूप की मरतता की दृष्टि से वैदिक भाषा भारतीय ईरानी के कितने निकट है ऋग्वेद में

भविष्य० के केवल १५ विकरण मिलते हैं अथर्ववेद में बीस से अधिक नये मिलते हैं, काफ़ी हैं साथ ही यदि इस बात को भी ध्यान में रखा जाय कि ऋचा के विषय का संबंध भविष्य से बहुत कम होता है। इनमें से जिनका संबंध प्राचीन ईरानी से है, गाथा में वे दो हैं, इधर के अवेस्ता में सात। पुनोगमन केवल तीन हो जाता है ऋ० में संघयार्थ सूचक करिष्या( ) मिलता ही है और एक उदाहरण अतीत काल का जिससे वर्तमान सम्भाव्य की रचना होती है अभरिष्यत्।

स-अविष्यत्-युक्त सामान्य अतीत

ऊपर संकेतित रचनाओं में सामान्य अतीत वर्तमान के बल पर अपने प्रत्ययों द्वारा न कि अपने विकरण द्वारा अपने को निश्चित कर लेता है तो भी भारोपीय में सामान्य अतीत में व्याप्ति-युक्त -स् और -इष् का प्रयोग हुआ है किन्तु ऐसे रूपों की संख्या बहुत कम है जिनके कई भाषाओं में साम्य है -स् युक्त सामान्य अतीत के लिये सं० अदिक्षि का साम्य अ० दाइस् से ग्री० ऐडेक्सा लै० डीक्सी से है सं० २ एक० अवाद् संघयार्थसूचक वक्षत् (इ) का साम्य अ०-वर्ज़्- लै० उएक्सी से है अस्तु, यदि संस्कृत अस्पिपि और अ० संघयार्थ० स्तैबहूत् एक ही सिद्धान्त का अनुसरण कर बने हैं, तो केवल इतना निश्चित हो जाता है कि रूप भारतीय ईरानी है। इसी प्रकार संघयार्थ० में और कुछ प्रत्ययों से पूर्व -इष् का प्रयोग संस्कृत लैटिन और हित्ती में सादृश्यमूलक है (मेइए, बी० एस० एल० XXXIV पृ० १२७) किन्तु ये प्रकार फिर नहीं मिलते।

विभिन्न भाषाओं में प्रयोग-साम्य ध्यान आकृष्ट करने वाला है किन्तु उनमें से प्रत्येक की रचनाओं की इधर की विशेषता को विभिन्न प्रकार से प्रमाणित किया जा चुका है। ऋग्वेद के समय से ही संस्कृत में उनका आना केवल अत्यन्त अभिव्यंजकतापूर्ण है उसमें वे कम-से-कम उतने ही हैं जितने मूल सामान्य अतीत (-स् सामान्य अतीत ६० इष् युक्त ७० धातुओं के लिये अविकरणयुक्त मूल सामान्य अतीत ८८ विकरण युक्त १८ धातुओं के लिये) अवेस्ता में -स् युक्त सामान्य अतीत केवल लगभग ४० हैं, -इष् युक्त तीन। इसके अतिरिक्त ऋग्वेद में -सिष् युक्त या रूप मिलते हैं अयासिषम् गासिषति और -स युक्त सामान्य अतीत आठ।

पूर्ण

पूर्ण की एक अलग ही केवल प्राचीन प्रणाली है, जिसमें विशेष और जैसा कि देखा जा चुका है "कर्तृवाच्य" रूप वाले प्राचीन अप्रचलित प्रत्ययों की खास बात है १ और ३ एक० -अ (क्रमशः भारोपीय -अ और -ए ग्री० ओइडा तथा ओइडे), २ बहु०

है, एक प्राचीन रूप हो सकता है तुल० ओइए. मुक्त पीक आदरार्थ जिसमें 'इ' पुनरावृत्ति प्रकट करती है)।

वेद में समयार्थ० आदरार्थ (संभावक) की अपेक्षा तिगुने या चौगुने बार आता है। किन्तु वास्तविक दुर्बलता के रूप में यह देखा जा सकता है कि गौण रूप क्रियार्थ भेद से संबंधित मूल्य वाले आदेशार्थ को प्राय: छिन्न-युक्त कर देते हैं, तथा गौण रूपों का आदरार्थ की अपेक्षा निश्चयार्थ से भेद अधिक अस्पष्ट है। दूसरी ओर मध्य० स भविष्यत् संबंधी सामान्य अतीत (२ १ एक०) फिर अनु० मूल सामान्य अतीत (१ एक०) में विधेयात्मक कहे जाने वाले रूपों का संक्रमित कर आदरार्थ अपनी सजीवता का परिचय देता ही है (दे० एम्० एस० एल० XXIII, पृ० १२०)।

## रूपों का प्रयोग

### वाच्य

मध्य प्रत्यय कर्त्ता द्वारा किया गया कर्म प्रकट करते हैं पैम मारोमैम में। उनसे ऐसी क्रियाओं का अस्तित्व प्राप्त होता है जिनमें केवल मध्य वाच्य होता है जैसे आस्त पी० ऐस्ताइ, २ एक० धेसे तुल० ग्री० केइटाइ मरत लै० मोरिअर। और जिन क्रियाओं में कर्तृवाच्य होता है मध्य का विशेष मूल्य साम्य रखता है जिघीते बजम् उपो नयस्व वृषणा। उसके विविध भेद उत्पन्न होते हैं दोग्धि का अर्थ होता है 'वह गाय का दूध निकालता है' (गां गामम् विदोग्धयाम्) दुहे का है "स्त्री अपना दूध देती है"। दूसरी ओर मध्य कर्तृवाच्य से विरोध अन्य स्थलों पर मिलता है जहाँ कर्तृवाच्य मध्य छिन्नक धातु-सबकी की भाँति प्रतीत होता है वर्धति अथवा वर्धयति वर्धते। उससे मूल क्रियाओं के मध्य का प्राचीन काल में कर्मवाच्य की भाँति अधिक प्रयोग मिलता है सतमे। किन्तु ऋग्वेद में तो वैसे ही कर्मवाच्य को प्रकट करने के लिये -य युक्त अनुतान विकरणों के मध्य का काफी प्रयोग होता है ह्न्यते का उदाहरणार्थ स्पष्ट विरोध हन्ति से है, सृज्यते का सृजति स दुह्यते का दुहे से।

इन विरोधों से यह निष्कर्ष निकालना आवश्यक नहीं है कि वेद में एक मध्य क्रिया रूप हो जिसमें एक उपलब्ध विकरण के लिये प्रत्ययों के समुदाय कर्तृवाच्य के समुदायों से विरोध करें उदाहरणार्थ विमत है जो हन्ति में मध्य का काम देता है। दोनों प्रकार के विकरण अपने को पूर्ण बनाते हैं, न कि साम्य रखते हैं मध्य कर्मभाव के सामान्य अतीत भविष्य और अनु० पूर्ण० का साम्य हो सकता है अभिजत अमाद् भ्रियन्ते भरिष्यति ममार। इसी प्रकार प्रत्ययों के लिए है आज्ञार्थ में तपस्व तपन्तु

के विपरीत है कर्तृवाच्य तपति की भाँति भजस्व का अर्थ भजति की भाँति होना चाहिए, न कि भजते की भाँति। सामान्यतः गौण वर्ग में मध्य प्रत्यय अधिक पसन्द किये गये हैं शोचति शोचन्त शुशुचीत शोशुचन्त अजीजि मर्जयति मर्जयन्त, वायते के विपरीत अनिष्ट का भिन्न अर्थ है। पूर्ण॰ में प्रथम॰ बहु॰ वावृधु की रचना वावृधे की भाँति होती है विपर्यस्त रूप में गौण असपत् वेंते जो प्राचीन है के निकट है।

यहाँ तुरंत इस बात की ओर संकेत कर देना चाहिए कि कृदन्त स्वच्छंद रूप में मध्य है ददान- अ॰ दध्धान- ददाति का कृदन्त है यजमान का अर्थ यज्ञ कराने वाला साथ ही विश्वासी भी है।

इन समस्त प्रयोगों की दृष्टि से वैदिक भाषा भारोपीय और भारतीय-ईरानी से साम्य रखती है। यह कम सच नहीं है कि मध्य की प्रवृत्ति कर्तृवाच्य के विरोध के लिये अपना विस्तार करने की ओर है उसका सबसे अधिक स्पष्ट प्रमाण पूर्ण॰ और असम्पन्न भूत के विविध प्रत्ययों की उत्पत्ति में है।

## मूल और गौण प्रत्यय

जिन क्रियाओं में पूर्ण से बाहर के दो विकरण हैं उनमें वर्तमान और सामान्य अतीत का विरोध सिद्धान्ततः प्रत्ययों के प्रयोग द्वारा व्यक्त होता है। निश्चयार्थ में अकेले वर्तमान में प्राथमिक के साथ-ही-साथ गौण प्रत्यय मिलते हैं। रूपों का यह विभाजन अर्थ के विभाजन से साम्य रखता है वर्तमान प्रस्तुत क्षण में होने वाले कार्य का वर्णन करता है अथवा समयातीत कार्य का उसका अतीत काल अपूर्ण अतीत से संबंध रखता है सामान्य अतीत वर्णन करने का समय नहीं है किन्तु प्रमाण प्रस्तुत करने के समय का है और अतीत की बात को केवल उल्लिखित विषय से संबंधित हाल के अतीत की ओर संकेत करता है।

फलतः गौण प्रत्यय वाला रूप अपूर्ण या सामान्य अतीत से मुक्त हो जाता है जिसके बाद वह प्राथमिक रूप का विरोध करता भी है नहीं भी करता अयजत् जो भजति के समीप है अपूर्ण है अग्रभम् और अगृभम् जो गृभ्णामि अगृभ्णात् के अतिरिक्त अन्य विकरणों के आधार पर निर्मित सामान्य अतीत के हैं गमन्ति संभवार्थसूचक सामान्य अतीत है जिसका गच्छाम् वर्तमान है। क्योंकि सभी संभव रूप कभी नहीं मिल पाते वे स्वभावानुकूल समुदायों में मिलते हैं अतएव वर्तमान रूपों से भिन्न मूल सामान्य अतीत अविद् विभेति अगन् गच्छति असरत् सिसरति गुण वाले वर्तमान से भिन्न विकरणयुक्त सामान्य अतीत अवृधत् वर्धते अरुहत् (और अरुक्षत्) रोहति।

किन्तु इस सिद्धान्त का आदर्श रूप केवल सांख्यिक प्रमाणों में ही मिलता है प्रयोग से प्रकट होता है कि समस्ति समनुवर्तित के बावजूद (तुल० म० दृषंद्वर्धनमोता) दमति तुल० म० दम का संबंध वर्तमान से अधिक है विभर्ति और भरति के समीप वर्तमान भाँति प्रागैतिहासिक काल से चला आ रहा एक प्रयोग है तुल० फेरो फर्द वे० मेइए, बी० एस० एल० XXXII, पृ० १९७। इसी प्रकार वार्धे वा २७ १ वर्धरीति (म० द्वारा दर्दृर्धवृर्धा रूप में) सामान्य अतीत की अपेक्षा अपूर्ण अभिन्न है।

इसके अतिरिक्त स्वयं वर्तमान में गौण प्रत्ययों वाले रूप में जब कि वह आगम द्वारा उपलब्ध नहीं होता सदैव अतीत काल का अर्थ नहीं निकलता ऋ० ७ १२ २१ में उदाहरणार्थ एक ही प्रयोग में वर्तमान और गौण रूप पास-पास मिलते हैं

न दुष्टुतीं मर्त्यो विन्दते वसु
न स्रेधन्तम् रयिर् नशत्

इन गौण वर्तमान रूपों को अथवा मूल सामान्य अतीत को आदेशार्थ नाम दिया जाता है जिनमें अतीत काल के भाव के निकट वर्तमान निदर्शनार्थ का भाव निहित है (ऐसे १/३ ८०० के लगभग उदाहरण ऋग्वेद में हैं) वे निपात हि नकारात्मक न को ग्रहण कर सकते हैं दूसरी ओर उनमें अनिश्चित क्रियार्थ भेद का भाव भी हो सकता है आज्ञार्थ का भाव भी रह सकता है (निषेधात्मक नकारात्मक मा इस रूप का अकेला एक सही प्रयोग है जो संस्कृत में सुरक्षित रहा है) सामान्यतः अर्थ संदर्भ पर निर्भर रहता है। ये बातें जो अवेस्ता द्वारा प्रमाणित हैं, एक प्राचीन स्थिति की अवशिष्ट मात्र हैं जब कि अर्थ और रूप का भेद अभी निश्चित नहीं हुआ था।

दूसरी ओर संशयार्थसूचक आज्ञासूचक और विवेचनसूचक क्रियार्थ भेद में प्राथमिक और गौण प्रत्यय स्वीकृत होते हैं, यह आज्ञार्थ के विपरीत है, जिसमें केवल गौण प्रत्यय रहते हैं यही बात अवेस्ता में है। ऐसा प्रतीत होता है कि अवेस्ता में मूल प्रत्ययों का कर्तृवाच्य वाला साधारण भविष्यत् के भाव से साम्य है (अथवा वर्तमान के अंतर्गत वाक्यांशों पर निर्भर संबंध० में वर्तमान के भाव से) गौणों का अनिश्चितता या इच्छा के भाव से। संस्कृत में इसी प्रवृत्ति की झलक मिलती है किन्तु अर्थ कम प्रधान रहता है वर्तमान और विकरणयुक्त सामान्य अतीत से ति बहुत अधिक मिलता है (-अ के बल पर वर्तमान -असि की भाँति और -आ के बल पर -आनि संशयार्थसूचक की भाँति) तथा इसके अतिरिक्त उसकी सामान्य गति दृष्टिगोचर होती है। फलतः चीजें इस प्रकार सामने आती हैं मानों संशयार्थसूचक आदेशार्थ था—वस्तु, दुर्बल प्रत्ययीकरण वाला एक अनिश्चित भाव वाला वर्तमान—जिसमें निर्धारित मूल

स्वर-प्रकृति वाले तथा पर प्रत्यय -अ की विभिन्न विशेषता-युक्त कर्तृवाच्य और मध्य दो प्रकार के प्रत्ययों की संभावना रहती है उसी के फलस्वरूप उसकी विकरणयुक्त वर्तमान के साथ गड़बड़ हो जाती है, और वास्तव में यदि पूर्ण वर्ग के नहीं तो उनमें से अनेक (करति अगमत् प्रकार) के मूल में यही बात रही है। यह ध्यान देने योग्य बात है कि हित्ती में संभवार्थसूचक और विकरणयुक्त वर्तमान बराबर नहीं है, और स्लाव तथा जर्मनिक में वर्तमान (स्लाव में पूर्ण पूर्णकारी) भविष्य का बोध कराता है और कोई संभवार्थसूचक तुलनीय नहीं है लै० एरिट, फरेट से अथवा ग्री० ऐवोमाइ बोध कराने के लिये नहीं है (मेइए, 'बार एँ स्लाव् XII पृ० १५७)।

अस्तु, दो रीतियों में अति प्राचीन पाठों में मुख्य अनिश्चित भाव के प्रति वर्तमान की झलक मिलती है यह भाव क्लैसीकल भाषा में बना रहता है और आधुनिक वर्तमान तक चला आता है।

### पूर्ण

सिद्धान्ततः पूर्ण का वर्तमान (अपने 'अपूर्ण' कहे जाने वाले अतीत काल सहित और भविष्यत् सहित जहाँ वह जितने भाषा में हो) और सामान्य अतीत से विरोध है यह विरोध विकरण की स्वतंत्र रचना द्वारा (अस्ति आस अस्यति आंस कृणोति चकार, भिनत्ति बिभेद गच्छति जगाम आह आंशु अश्म है) उनके विशेष प्रत्ययों द्वारा (जिनमें सिद्धान्ततः वाच्य संभावित नहीं है ममले जुपष्यम् बिभाय चुचोप) तथा उसके प्रयोग द्वारा होता है क्योंकि पूर्ण प्रथमतः प्राप्त स्थिति अथवा वास्तविक फल का बोध कराता है किन्तु विवरण या प्रभाव नहीं।

वास्तव में यह परिभाषा अपवाद-स्वरूप हो गये प्राचीन अप्रचलित प्रयोगों पर आधारित है और जिसकी प्राचीनता अन्य भाषाओं के साथ तुलना म उभर आती है फल को प्रकट करते हुए, पूर्ण म उसी से पूव की घटनाओ की याद दिलायी वास्तव में ऋग्वेद में पूर्ण का सामान्य प्रयोग अतीत काल का प्रयोग है जो उत्तम पुरुष में वैसे ही बहुत कम मिलता था तत्पश्चात् व्यक्तिगत अनुभव का बोध विशेषतः सामान्य अतीत द्वारा हुआ और जो दूसरी ओर अपूर्ण स भेद केवल एक अधिक गंभीर सूक्ष्म भेद द्वारा स्थापित करता है।

तब से पूर्ण अनेक रूपो में वर्तमान से भिन्न रूप में भिन्न भिन्न होने की प्रवृत्ति प्रदर्शित करता है। वह अपने वर्तमान के वास्तविक अर्थ से पृथक होते समय एसा करता है। कुछ अपूर्ण और द्वित्व-युक्त सामान्य अतीत पूर्व से कुछ अतीत काल की भाँति प्रकट होते हैं किन्तु भेद-रूप जो संख्या में कम हैं द्वित्व युक्त वर्तमान के या अनिश्चयार्थ

(मुचत्) के क्रियार्थ भेद-रूप के साथ जुड़ जाते हैं। अपभ्रंश रूप में विभाग के आधार पर अविभेत् (और कृदन्त विभ्यत् ) बनता है जिससे वर्तमान विर्मेति निकलता है भँग से भनेदम् भाकन से २ ३ एक० भाकम् जागार से २ एक० अजागः (और कृदन्त जाग्रत्) जिससे फिर बहुत बाद को जागति जागर्ति।

किन्तु ये नवीन रचनाएँ, किसी अन्य रूप में अतीत कालों की रचना और साथ ही मध्य प्रत्ययों के जो शुरू से ही बहुत मिलते हैं ग्रहण करने की भाँति युग की मौलिकता मिटा डालती है वास्तव में यह देखा जाता है कि यह वैदिक भाषा में भी अपने मुख्य के एक अंश की रक्षा करते हुए, केवल अलौकीकृत संस्कृत में एक उदात्त रूप की भाँति व्यक्त होता है प्राचीनतम मध्यकालीन भारतीय भाषाओं के समय से यह प्रणाली निष्प्राण हो जाती है जिससे केवल एक या दो चिन्ह शेष रह जाते हैं।

वस्तु वैदिक क्रिया में विभिन्न युगों के अंश विद्यमान मिलते हैं इसके अतिरिक्त उसमें रूप एक क्रम में नहीं हैं केवल धातु है न कि उसकी रूप रचना जिससे उपलब्ध क्रिया की एकता स्थापित होती है और धातु के अर्थ पर एक महत्त्वपूर्ण दृष्टि से रूप भावों का चुना जाना निर्भर रहता है, तत्पश्चात् धातु द्वारा स्वयं अपने से वाचित एक निरंतर या निर्दिष्ट कार्य का। एक दृष्टि से यह कहा जा सकता है कि वैदिक क्रिया जितनी व्याकरण के लिये सामग्री प्रस्तुत करती है उतनी ही कोश के लिये।

क्रिया का परवर्ती इतिहास उसकी दरिद्रता का अथवा एक प्रकार से भार-मुक्ति का और रूपों के समानान्तर ह्रास की प्रवृत्ति का क्रमशः क्रिया-रूप की स्थापना का इतिहास है।

## संस्कृत में परवर्ती विकास

परिस्थिति तो अथर्ववेद में ही बदल जाती है। १ एक० संशयार्थ -आ का प्रत्यय निश्चित रूप से नहीं रह जाता और उसके स्थान पर -आनि का प्रयोग होने लगता है निश्चयार्थ १ बहु० -मसि -म के सामने जिस पर वह ऋग्वेद में बहुत दिनों तक छायी रहा पिछड़ जाता है। विपर्यस्त रूप में मध्य संशयार्थसूचक पूर्ण हो जाता है -ऐ जिसका ऋ में केवल एक उदाहरण मिलता है और -सै तो उसमें है ही नहीं सामान्य हो जाते हैं। दूसरी ओर भविष्यत् का विस्तार हो जाता है।

आदेशार्थ रूपों में दस में से नौ का क्रियार्थ भेद-संबंधी भाव है, जो ऋग्वेद में पाये भी नहीं हैं और भकारात्मक मा रूपों के एक-तिहाई के साथ पड़ने के स्थान पर, ४।५ के साथ पड़ता है यहाँ तक कहना पड़ता है, यदि कोई यह सोचे कि अथर्ववेद में बहुत-से अंश ऋग्वेद के हैं तो क्रियार्थ-भेद-हीन आदेशार्थ लुप्त हुआ मिलता है।

पूर्ण बहुत कम मिलता है और गद्यात्मक भागों में तो बिल्कुल नहीं है सामान्य अतीव विरल हो जाता है स-भविष्यत्-संबंधी सामान्य अतीत में अपूर्ण के प्रत्यय आ जाते हैं (एक० २ अदास्यसी राय् से अभायुसी वसु स मैयी भी से १ अनैषीत् निम् से)। यह वास्तव में वह अपूर्ण है जो भूतकाल की भाँति विकसित होता है साथ ही रहस्यवादी ऋचाओं में विकसित होता है तथा दूसरी ओर अपना विस्तार करते समय नाममात्र दीसी -उ- युक्त क्रियामूलक के अनुकूल पड़ती है।

अन्त में कुछ नवीन रूप प्रकट हो जाते हैं, जैसे करोति जिसमें प्राचीन आदेशार्थ करति और कृणोति निहित हैं और एक वर्ग प्रकट हो जाता है प्रेरणार्थक का यौगिक पूर्ण गमयाम् चकार।

ब्राह्मण ग्रन्थों में रूप-रचना को सरल बनाने की ओर गति और भी तीव्र हो जाती है। ऐतरेय में पुरुषवाचक रूपों में आधे से अधिक वर्तमान निश्चयार्थ से प्राप्त होते हैं भविष्यत् का विस्तार होता ही जाता है और वह अस्थायी निर्धारण के समीप प्रयुक्त एक यौगिक रूप से बल प्राप्त करता है शतपथ ब्रा स्वर्गं हर्तृ भवितौ।

वर्तमानकालिक विकरणों में से -य ही एक उत्पादन-शक्ति-संपन्न है अथर्ववेद के समय से इच्छार्थक भी बराबर गति को प्राप्त होते हैं इसके विपरीत यङ्लुगन्त रूप कम होते जाते हैं और मध्य तक सीमित रह जाते हैं अभिव्यञ्जक रूप में और उस रूप

में जिसका मुख्य अपने को कृत्रिम व्याकरणीय कार्य में परिणत कर देता है अन्तर देखा जा सकता है।

भूतकाल में से अपूर्ण निश्चित रूप से प्रमुखता धारण कर लेता है सामान्य अतीत साक्षात् उक्ति तक सीमित रह जाता है जहाँ तक पूर्ण से संबंध है, जिसका प्राचीनतम ब्राह्मण-ग्रन्थों में कम प्रयोग हुआ था ऐतरेय के दो भागों में और शतपथ में उसका फिर से प्रचुर मात्रा में प्रयोग होने लगता है और वह परवर्ती साहित्य में बना रहता है किन्तु अधिक प्राचीन पाठों से संबंधित प्रमाण और उनका अर्थ-विचार-संबंधी अभाव (वह अपूर्ण के अर्थ से अपनी विशेषता प्रकट नहीं करता) यही प्रकट करता है कि वह केवल साहित्यिक प्रयोग के रूप में ही अधिक रह गया था।

इनके अतिरिक्त वर्तमान में स्वयं अतीत को प्रकट करने की संभावना पायी जाती है इस शर्त पर कि उसके साथ कुछ ऐसे निपात सम्बद्ध हों जिनमें अपने में कोई अस्थायी अर्थ न हो अर्थात् ह, स्म इसके अतिरिक्त वेद में अतीत के अर्थ में स्म पुरा का प्रयोग हुआ है।

क्रियार्थ भविष्य-संबंधी अभिव्यंजना सामान्य अतीत में लगभग और पूर्ण में बिल्कुल नहीं है वर्तमान में संभावनार्थमूलक बहुत कम मिलता है किन्तु संभावक की स्पष्ट प्रगति होती है उदाहरणार्थ यदि यन्न यदा और यदि (जिसका वेद में अभाव मिलता है) द्वारा युक्त हुए वाक्यांशों में ऐसा मिलता है। अतीत के अर्थ में सामान्य का विकास होता है।

भव्य का सामान्य प्रयोग होने लगता है। इससे भाव उससे केवल कर्ता से संबंधित कार्य प्रकट होता है। उसके कारण अर्थ-संबंधी विभाजन फिर सामने आता है नमति नमते मुनक्ति मुङ्क्ते भुनक्ति भुङ्क्ते हुआ जो वेद में सामान्यतः मध्य में प्रयुक्त हुआ है इस वाक्य में केवल यह निश्चित करने में जिसे अधिक बाधा है कि ध्वनि कर्ता के लिए और उसकी तरफ है। पाणिनि ने यजति या यजि का काम प्रकट करता है में और यजते जिसका प्रयोग उसके लिए होता है जो यजि करता है में भेद किया है। मध्य स्वयं (सर्वप्रथम उदाहरण अथर्ववेद में मिलते हैं) स्वेच्छा से प्रतिबिंबित भाव धारण करता है।

प्रभावपूर्ण और सामान्य होने के साथ ही क्रियामूलक नाम संज्ञाओं से बराबर अधिक स्वतंत्र हो गया प्रतीत होता है नामधातु संख्या में कम हो जाते हैं। बाद में उनका अत्यधिक विस्तार हो जाता है, किन्तु उस समय जब कि संस्कृत मृत भाषा हो चुकी है और जब कि धातुओं पर आधारित क्रियामूलक रूपों की रचना अनन्त हो जाती है।

महाकाव्यों के बाद क्रिया और भी क्षीण हो जाती है, इस बार रूपों के वास्तविक ह्रास द्वारा और उनके प्रयोग की अस्पष्टता द्वारा।

मध्य में विकरणयुक्त रूप अधिक प्रमुख हो जाते हैं भविष्यत् के मध्य प्रत्यय कर्तृवाच्यों में अधिक पसन्द नहीं किये जाते। इसके अतिरिक्त नवीन क्रियाएँ अधिक सामान्य रूप म कर्तृवाच्य में हैं।

सामान्य रीति से मध्य विशेषत पद्य में मिलता है यह एक प्रमुख रूप है -स्व युक्त आत्मार्थ अतिरिक्त और परिष्कृत रुचि का है। इसके अतिरिक्त कुछ छंद-संबंधी बातें बीच मे आ जाती हैं महा० १ ७६ १४

रमते वानवास् तत्र, न स रमेत् यवात्मवान

किन्तु यह स्वयंसिद्ध है कि छंद-संबंधी विचार की प्रमुखता से व्याकरण-संबंधी दुर्बलता संकेतित होती है।

संशयार्थसूचक जो सूत्र-ग्रन्थों में बहुत कम मिलता है महाकाव्यों में मृत हो जाता है। उसमें केवल -आनि युक्त १ एक० का रूप बच रहता है जो आज्ञार्थ में मिल जाता है और आज्ञार्थ के कुछ स्फुट रूप बच रहते हैं जैसे ३ एक भुवातु और महावस्तु में भव्याति मध्यकालीन भारतीय भाषा में सारनाथ में अशोक० हुवाति यदि यह संशयार्थसूचक है तो निस्सन्देह अन्तिम है जो उद्धृत किया जा सकता है अथवा यह 'होना' क्रिया है।

आज्ञार्थ से अलग जो एक क्रियार्थ भेद बच रहता है वह आदरार्थ (संभावक) है। आशीर्वादात्मक जो उससे निकलता है अविकरणयुक्त आदरार्थ (संभावक) सामान्य अतीत के रूप के अन्तर्गत सामान्य रूप धारण कर लेता है (भूयात्, भूयासम् जो भवेत् से भिन्न है क्रियात् जो बिभृयात् से भिन्न है पचीष्ट जो पचेत से भिन्न है) उसका प्रार्थना वाला विशेष अर्थ लुप्त हो जाता है और वह किसी भी संभावक के तुल्य हो जाता है इसके अतिरिक्त आगे वह सर्वोत्तम साहित्य मे सुरक्षित रहेगा। इसके विप रीत संभावक बना रहता है और केवल बाद में प्रचलित गद्य (वेताल) में लुप्त हो जाता है उसके विविध अर्थ हो जाते हैं और अनुमान इच्छा कम संभावना भी व्यक्त होती है जिससे स्वयं उसका निश्चयार्थ के साथ परिवर्तन होने की संभावना हो जाती है। किन्तु महत्त्व की रक्षा करने में उसकी विविधता मिट जाती है यह केवल वर्तमान में मिलता है। जहाँ तक संभाव्य से संबंध है वह महाभारत के बाद बहुत कम मिलता है।

इसी प्रकार काल भी परिणत हो जाते हैं, यद्यपि क्लैसीकल संस्कृत में अब भी

वर्तमान (अपूर्ण और भविष्यत सहित) के निकट सामान्य अतीत और पूर्ण की प्रणाली प्राप्त की।

पूर्ण का समस्त विशेष मूल्य लुप्त हो जाता है और वैसा ही हो जाता है जैसा कोई अतीत काल हो केवल एक बात यह है कि व्याकरण के नियम के व्यवहार द्वारा जिसके अन्तर्गत सामान्य अतीत तक सीमित व्यक्तिगत अनुभव-संबंधी बातों से वह पृथक हो जाता है, टीकाकार उसका कथोपकथन में प्रयोग नहीं करते। वह एक ऐसा उदात्त रूप है जो केवल परंपरा द्वारा सुरक्षित रहता है। वह केवल कथावाच्य में अधिक जीवित रहता है और जितने रूप में वह उसमें विद्यमान रहता है, उतना ही -आं चकार युक्त यौगिक रूपों बाद को (पाणिनि ने उसकी ओर ध्यान ही नहीं दिया) बाद अन्ततः (महाकाव्यों से पृथक) वमूव की प्रगति में क्षीणता उसका अनुमान करती है मूल्य सहित सब्द तो जरा कम महत्वपूर्ण है।

इसी प्रकार सामान्य अतीत का प्राचीन मूल्य केवल कुछ ग्रन्थकारों में मिलता है ब्राह्मणों के मध्य में उसको निकट अतीत के स्वयं एक सूक्ष्म भेद की तरह बढ़ा दिया जाता है काव्य में वह कथोपकथन में प्रयुक्त होता है। किन्तु उनमें कुछ क्रमिक रूप हैं और साधारण सामान्य अतीत निर्वेध रहित अतीत व्यक्त करता है। इस शीर्षक का एक काफ़ी सम्पन्न वर्ग है कम-से-कम वह जिसका संबंध स-भविष्यत् रूपों से है (-इप् से अधिक -स् इसके विपरीत -सिप् शक्तिहीन है)। सूत्र-ग्रन्थों और महाकाव्यों में इन्हें ही विकासप्राप्त होता है जटिल अथवा जिनमें भ्रम की संभावना थी उन मूल सामान्य अतीत के रूपों के स्थान पर वर्तमान रूपों का प्रयोग करते हुए, उनकी बढ़ती हुई संख्या सामान्य अतीत और वर्तमान के निरन्तर विरोध का प्रतीक है वैयाकरणों ने -स् युक्त सामान्य अतीत को सामान्य अतीत का साधारण रूप माना है।

दूसरी ओर अपूर्ण व्याकरण के नियमों के रहते हुए भी महाकाव्यों तक में प्रचलित अतीत काल का काम देता है तत्पश्चात् उसका परिष्करण होता है, निस्संदेह ध्वनि संबंधी दृष्टि से सामान्य अतीत की अपेक्षा और शैलीगत मूल्य की दृष्टि से पूर्ण की अपेक्षा कम विशेषता लिये हुए।

भविष्यत् रूप जिसका विकास होता है के लिये वर्तमान है और इसके अतिरिक्त वर्तमान की उसके साथ प्रतिद्वन्द्विता रहती है पहले उस समय जब कि निकट भविष्य की तरह व्यवहृत होता है, तत्पश्चात् अन्य प्रयोगों में।

यह वर्तमानकालिक प्रणाली है जिसका प्रमुख क्रिया पर छाया रहता है और वह भी एक साथ रूपों और प्रयोगों द्वारा। अकेले वर्तमान में क्रियार्थ भेद मिलते हैं आज्ञार्थ और आदरार्थ (संभावक)। इसके अतिरिक्त व्युत्पन्न रूप भी वर्तमान से

संबंधित है, उसमें जैसा कि देखा जा चुका है, भविष्यत् और विशेषतः कर्मवाच्य, जो एक न्यूनतम रूप का विशेषीकरण है और जो बहुत व्यापकत्व ग्रहण कर लेता है, को उसके साथ जोड़ देना आवश्यक है। यह कर्तृवाच्य के सभी सकर्मक रूपों और साथ ही उनसे बाहर के रूपों (भास्यते प्रकार के अकर्तृक गम्यते और आज्ञार्थ गम्यताम्) के मुकाबले में उत्पन्न होता है। सामान्यतः क्रिया वर्तमान के अन्तर्गत रखी जाती है, व्याकरण संबंधी अध्ययन के इतिहास के प्रारंभ में धातु द्वारा विश्लेषण के युग से पूर्व क्रिया वर्तमान के प्रथम पुरुष एक॰ द्वारा द्योतित होती है, यास्क ने लिखा है कृण्वति-कर्मणा यवतिर् गतिकर्मा ... भाष्यते ह्रस्वो ह्रसते।

महाकाव्यों से अलग वर्तमान का एक नवीन प्रयोग होने लगता है और एक ओर वह हाल की बातों की अभिव्यक्ति, अथवा (वर्णन करते समय) स्वयं अतीत की अभिव्यक्ति करता है, दूसरी ओर भविष्यत् की, केवल उसी समय नहीं जब कि उसका संबंध निकट की घटनाओं से होता है, किन्तु सामान्यतः संबंधवाचक वाक्यांशों में, वह प्रश्न में उत्साहार्थ में संशयार्थ में अनिश्चितता और निषेधार्थ प्रकट करने के लिए आदरार्थ (सम्भावक) में आ सकता है, अन्त में वे क्रियार्थ भेद हैं जिनका 'यथा' और 'येन' के साथ अत्यधिक प्रचार होता है।

रूप की दृष्टि से भी वर्तमान क्रिया पर छाया हुआ मिलता है, सभी क्रियाएँ वर्तमान में आने की प्रवृत्ति प्रकट करती हैं, और ऐसा करने के लिये वे अन्य विकरणों से संबंध स्थापित करती हैं। प्राचीन काल में ही सामान्य अतीत के आधार पर अगमत्, करति और दुवति प्रकार की रचना हो गयी थी, वेद में ही पूर्व से बराबर बिभेति, जागर्ति प्राप्त होते हैं, महा॰ वचनन्ति अपना द्वित्व पूर्ण रूप से ग्रहण करता है, उपनिषदों में वेदते और बिदति का प्रयास किया गया मिलता है जिसे सफलता प्राप्त होती है। विपर्यस्त रूप में वर्तमान अन्य रूपों पर आधारित रहता है, जिससे महाकाव्यों में -सीदतु, संभु है, वह आज्ञार्थ पर छा जाता है जब कि -न और कभी-कभी -न-महे मौण प्रत्ययों का स्थान ग्रहण कर लेते हैं। संयोग से इनका कम प्रचार हुआ, किन्तु जो निस्सन्देह व्याकरण-संबंधी परंपरा से विहीन रहने के कारण अधिक फायदे में रहे होंगे।

किन्तु जब वह प्राथमिक स्थान ग्रहण करता है तो नियमबद्धता की दृष्टि से वर्तमान क्षीण हो जाता है।

वैदिक भाषा में वह विविध विकरणों के आधार पर निर्मित होता है। इनमें से अविकरणयुक्त का लुप्त होना प्रारंभ हो जाता है, मूल विकरण केवल परंपरा के कारण बने रहते हैं, अनिति के अनुकरण पर अनिमि अथवा कुम के अनुकरण पर कुमि, इसी प्रकार भूमि की भाँति कुछ आंशिक रूप में समानता रखने वाले सब रूप अस्थायी हैं

नये रूपों में से अधिकतर जिनकी उनके साथ प्रतिद्वन्द्विता है विकरणयुक्त हैं इस प्रकार महाभारत में है शास्ति से अपूर्ण पुं० अशासत आज्ञार्थ शासन्तु अपूर्ण अहनम् और अघन के आधार पर बनते हैं अहनत् और अघ्नम् उपनिषदों में स्तुते के लिये स्तुवत मिलता है, और प्राचीन रोदिति और ब्राह्मण-ग्रन्थों में रुदति के भिन्न सूत्रों में रोदति है। अनुनासिक मध्यवर्ती प्रत्यय वाली क्रियाओं में रुणद्धि तो वैदिक ही है उपनिषदों में मुञ्चति मुञ्जति जानति महाकाव्यों में गृह्णति अगृह्णन्त और मिलते हैं किन्तु इस अन्तिम क्रिया का अत्यन्त सामान्य रूप है ब्राह्मण० प्रेरणार्थक ग्रभयति भविष्यत् भन्त्स्यति महाकाव्य भविष्यत ग्रहिष्यति क्रियार्थक संज्ञा ग्रहितुम् और धन्तुम् बौद्ध भाषा में जिनति प्रीणति आदि और मिलते हैं। इसी प्रकार अतिशयार्थक में ब्राह्मण० लेलायति सूत्र० चासुजति, महाकाव्य० वाम्यमति चक्रमति तथा कुछ अन्य किन्तु अतिशयार्थक का पूरा वर्ग क्षीणावस्था में मिलता है।

विकरणयुक्त में -अ- -य- -अय- युक्त रचनाएँ निर्माण-शक्ति रखती हैं किन्तु प्रयोग की दृष्टि से उनमें गड़बड़ दिखायी देती है जैसे कारयति करोति के तुल्य है। जहाँ तक इच्छार्थक के वर्ग से संबंध है सूत्रों के बाद उनमें क्षीणता आ जाती है, उन्हीं में उसके अनियमित रूप ह्रास के चिन्ह प्रकट करते हैं जैसे इयत्-मेत सूत्र० इयसते वैदिक (छां०उ० का जिगप्-स्यामि शतपथ ब्राह्मण जिघत्सामि के स्थान पर है ही) वास्तव में यह अन्वय में अज्ञात इच्छति + क्रियार्थक संज्ञा समुदाय है जो प्राचीन इच्छार्थक का स्थान ग्रहण कर लेता है (इसी प्रकार पाली में गन्तुं सोतु इच्छामि आदि)।

इस प्रकार क्रिया सामान्यतः वर्तमान को मज़बूती से पकड़े हुए है जो स्वयं रूपों की विविधता को देखता है, वह चाहे विकरणों से संबंधित हो, चाहे क्रियार्थ भेदों से। इसी प्रकार भविष्यत् का क्रिया-रूप वर्तमान काल की भाँति होता है इससे प्राचीन व्यक्ति वाचक रूपों के निकट एक भिन्न योग प्रकट हो जाता है इत्वासिम प्रकार का किन्तु न तो रूप की दृष्टि से और न प्रयोग की दृष्टि से ही यह प्रकार सामान्य प्रयोग बन जाने के लिये काफ़ी दृढ़तापूर्वक अपने को मज़बूत कर पाता है। जहाँ तक अतीत काल जिसकी प्रतिद्वन्द्विता उसके प्रचुर प्रयोग के रहने पर भी उसकी दुर्बलता को दिखाती है से संबंध है, यह अधिकाधिक वृद्धि को प्राप्त होता जाता है चाहे एसा स्वयं रूप सहित वर्तमान द्वारा हो जो इसी बीच में इस निपात से अलग हो जाता है, चाहे -त युक्त क्रिया मूलक विशेषणों द्वारा हो जिनके साथ कभी-कभी क्रिया 'होना' अथवा उत्तम और मध्यम पुरुषों में पुरुषवाचक सर्वनाम रहता है कृदन्त कर्त्ता से साम्य रखता है जब उससे व्यक्त होता है तो कायदे से कर्त्ता करण द्वारा प्रकट किया जाता है क्योंकि कृदन्त तो नपुं० होता है। -तवन्त् युक्त कृदन्त का क्रियामूलक प्रयोग अधिक संयमित है। उसमें

एक नवीन चिह्न के अंश मिलते हैं जो बाद में भविष्यत् की भाँति -य- और -तव्य-युक्त कर्मवाच्यसूचक विशेषण के प्रयोग की वृद्धि से आवर्त का काम देता है।

निष्कर्ष स्वरूप ऐसा प्रतीत होता है कि हमें एक ऐसी प्रणाली मिलती है जिसमें वर्तमान अतीत काल का विरोध स्पष्ट दिखायी पड़ता है इससे परवर्ती स्थिति की पीठिका तैयार होती है जिसमें अतीत काल का स्थान ग्रहण करने वाले कृदन्तों का विरोध वर्तमान द्वारा होता है।

अन्य समुदाय भी है प्रेरणार्थकों का वर्ग व्युत्पन्न वर्तमान में से ये ही अकेले हैं जो बच रहते हैं प्राचीन काल से द्वित्व-युक्त सामान्य अतीत अतीत काल में परिगणित किया जाता है। अन्त में -त युक्त मध्य सामान्य अतीत की -यते युक्त वर्तमान के साथ निकटता से कर्मवाच्य के निर्माण का पुनरुत्व प्राप्त होता है, कर्मवाच्य जो वास्तव में -त युक्त क्रियामूलक द्वारा तथा -तव्य -य- युक्त क्रियामूलक विशेष्य द्वारा पूर्ण होता है किन्तु क्योंकि यह प्रणाली स्पष्ट नहीं होती उसका ध्वनि-संबंधी विकास लगभग पूर्णतः अपरिवर्तनीय रह जाता है इसी प्रकार वर्गीकरण ग्रन्थकारों का व्याकरण प्राचीन संप्रदायों से अधिक लाभान्वित होता है अपेक्षाकृत भाषा के संबंध में उनकी अपनी व्यक्तिगत भावनाओं से। ऐसा संस्कृत में नहीं है, यह मध्यकालीन भारतीय भाषाओं में और आधुनिक भारतीय भाषाओं में ही है कि एक नवीन प्रणाली का निर्माण देखा जाता है, अथवा उचित रूप में भारतीय-आर्य भाषा में बनी प्रथम प्रणाली के निर्माण का।

पाली में क्रियामूलक रचनाएँ बहुत बनी रहती हैं और कुछ नवीन विकरण उत्पन्न हो जाते हैं किन्तु यह वास्तव में पुनःसंघटन की प्रवृत्ति के कारण है। जहाँ तक उस समय की प्रणाली से संबंध है वह सरल हो जाती है उसमें वर्तमान भविष्यत् (अथवा संभाव्य) और अपूर्ण तथा अनिश्चित भूतकाल से संबद्ध अतीत काल है। क्रियार्थ भेदों में संभावनार्थमूलक नहीं मिलता उसके कुछ चिह्न आज्ञार्थ और आदरार्थ के रूपों में मिलते हैं।

### वर्तमान

धातुओं की प्रणाली में केवल धातु कर्तृवाच्य और कर्मवाच्य का विरोध प्रत्ययों में दृष्टिगोचर नहीं होता वरन विकरणों में होता है। फलतः कर्मवाच्यों में और -य-युक्त क्रियाओं में जो स्वयं संस्कृत में स्वेच्छापूर्वक वास्तविक या भावना-संबंधी स्थिति को प्रकट करती हैं कोई अंतर नहीं है। फलतः पाली में है नच्चति (वै० नृत्यति) पस्सति (ऋ० पश्यति और अध्याय ९ में पस्सते) कुप्पति (महाकाव्य कुप्यति और कुप्यते) और साथ ही मञ्ञति (मन्यते) युज्जति दूसरी ओर वुच्चति (उच्यते) दीयति पच्चति (पच्यते) लब्भति (लभ्यते), हञ्ञति (हन्यते) करियति (क्रियते के लिये *कार्यते)।

व्युत्पन्न क्रियाओं में पर प्रत्यय का दीर्घ रूप प्रचलित मिलता है दुस्सति (दुष्यते) के निकट प्रेरणार्थक दस्सेति (दर्शयति) का कर्मवाच्य में है दस्सियति इसी प्रकार भाजियति (भाज्यते) मारियति पुच्छियति उसमें एक भारोपीय और वैदिक छन्दात्मक नियम मिलता है जिसके प्रमाण विशेषतः गाथाओं पर ग्रन्थन के आधार पर मिलते हैं (गेगर, 'इन्ट्रोडक्शन' पृ० २४४ आर्नल्ड, 'वैदिक मीटर' पृ० ८९)।

किन्तु पर प्रत्यय का यह रूप जिसका लाभ मूल की स्पष्टता की रक्षा करने में है व्युत्पन्न क्रियाओं में कोई विशेष बात नहीं है। यह साधारण क्रियाओं में पाया जाता है, और उसी नियम के अनुसार उसका विभाजन हो जाता है एक ओर पुच्छियति (पृच्छ्यते) पुच्छीयति दूसरी ओर भिज्जति (भिद्यते) युज्जति (युज्यते)। छन्दात्मक परिवर्तन-क्रम के कारण भी हीरति (ह्रियते) के निकट हरीयति के बीच स्वर की गणना

की जाती है अत्यन्त महत्त्वपूर्ण तो सादृश्यमूलक पतीयति है जो पतति से सम्बद्ध पातेति का कर्मवाच्य है तुल० अशोक द(ट)पति ह(न)यति के निकट, एक ओर कारियति मील(ल)यियति और दूसरी ओर गनीयति। वैयाकरणों के आधार पर परीक्षा करने से दीर्घ स्वर वाला रूप सर्वत्र वैध हो जाता है।

विकरणयुक्त रूप के सामान्यीकरण से उत्पन्न एक प्रधान लाभ यह भी हुआ कि मूल निश्चित हो गया। विकरणयुक्त रूप का संस्कृत में सूत्रपात हो ही चुका था। सुत्तनिपात में प्रयोग हुआ है हन्ति का किन्तु उसका आदरार्थ (संभावक) है हनेम्य जो हनसि के अनुकूल है। संहिताओं के पश्चात् प्राचीन संशयार्थसूचक वर्तमान हो जाता है इसी प्रकार संस्कृत महाकाव्यों की भाँति पाली में पाया जाता है रोदति रुदति आसति ब्राह्मण-ग्रन्थों के आसते (आस्ते) के अनुकूल है, लेढ़ति महाकाव्य के लिहति (लेढि) के पाली में सामान्य अतीत के आधार पर निर्मित वसति और मिलता है और अन्य की अपेक्षा अच्छे रूप में मिलता है। द्वित्व-युक्त वाली क्रियाओं में ददामि में ददाम निहित रहता है, जिससे आज्ञार्थ दद आदरार्थ (ददे) जो दज्जा के निकट है था से ऋग्वेद में अवधते निःसृत होता ही है जिससे फिर महाकाव्य० दधति और पा० दहति जो दहाति से अधिक प्रचलित है आदरार्थ विदहे सद्दहेय्यु अशोक० १ वह्नु उपदहेयु मिलते हैं जहाँ तक जगति से संबंध है वह सूत्रों के जायति से साम्य रखता है। -नाति युक्त क्रियाओं में प्रायः -न युक्त आज्ञार्थ रहता है पापुण जिन सुण गण्हाथ के निकट गण्हथ, अशोक० गहिनेयु मिलता है स्वयं निश्चयार्थ में जानाति से भिन्न जानति बहु० जानरे मिलता है।

प्रेरणार्थक के अत्यन्त महत्त्वपूर्ण वर्ग (धातु के आधार पर निर्मित छेदेति कारयति अथवा वर्तमान पर आधारित नच्चेति रुगति बुज्झापेति) और साथ ही नामधातु के महत्त्वपूर्ण वर्ग में एक ही पर प्रत्यय के दो ध्वनि-संबंधी रूप मिलते हैं वादयति और वादेति और मूल स्वर की लयात्मक विभिन्नता सहित समयन्ति किन्तु पचामेति और विपर्यस्त रूप में दापेति किन्तु समापेति। वे अशोक में भी बराबर मिलते हैं गिरनार में हैं पूजयति व(ढ)वयति आ(ज्)ञपयामि अन्य अभिलेखों में हैं पूजेति व(ड)ढेति अनपेमि। यह अन्तिम रूप ध्यान देने योग्य है क्योंकि वह उत्तम पुरुष का अन्य (-अयसि -अयति की भाँति व्यवहृत -अयामि) के साथ सारूप्य स्थापित होने का प्रमाण है जिसका प्रभाव होता है -ए युक्त मूल का निर्धारित होना।

उसके द्वारा व्युत्पन्न रूप में मूल क्रियाओं के साथ सम्बद्ध हो जाते है, जिनमें अन्य दृष्टिकोणों से परिवर्तन कर्मों को दबाकर प्राचीन अविकरणयुक्त उनमें अपने मूल जोड़ देते हैं एति एन्ति एहि सेति (शेते) सन्ति उनका नेति नेमि (नयति) का

एक छोटा-सा वर्ग बन जाता है जो एमि एहि म क्रम प्राप्त करते हुए देहि के अनुकरण पर बन देमि को अपनी ओर आकृष्ट करता है जेमि (जा जिनाति के निकट है) आदरार्थ जेय्यं (जयेय्यं)।

इस -ए युक्त क्रियाओं के सदृश कुछ ओ- युक्त क्रियाएँ हैं और प्रथमतः होति होन्ति होमि जो भव भवेय्य और भवि० हेस्सति हेहिति जिससे सामान्य अतीत अहेसुं है के निकट हैं तत्पश्चात् करोमि करोन्ति तथा -नु युक्त प्राचीन क्रियाएँ सुणोमि सुणोम आदरार्थ सुणोहि सक्कोमि सक्कोति सक्कोम सक्कोन्ति (उसका सक्कति कर्मवाच्य है सं० शक्यते) पप्पोमि पप्पोन्ति अशोक० आदरार्थ पापोवा (पा० पप्पुय्य) क्रियार्थक संज्ञा पापोतवे।

यह सामान्यीकरण मध्यवर्ती प्रत्यय-युक्त धात्वांश का समर्थन करता है -ना-युक्त वर्ग इस प्रकार स्थापित करता है जानामि जानाम जानाहि यह कुछ -नो युक्त प्राचीन क्रियाओं को आत्मसात् कर लेता है सुणामि सुनाम पापुणामि जिसका प्रयोग अशोक ने किया है गहिणति और उसमें नवीन रूप मिला लेता है मा से मिनाति मन् से मुनाति जायति के समीप जिनाति क्रियार्थक संज्ञा जेतु, जेति के निकट जिनाति संभोति से भिन्न संभुणाति।

क्रिया 'होना' सब रूपों में मूल स्वर को बनाये रहती है अत्थि अहु आदरार्थ एक० १ अस्सं जो सियं के निकट है २ और ३ अस्स जो ३ सिय आदि के निकट है।

अन्ततः ध्यान दीजिए दम्मि कुम्मि की ओर जो सं० महाकाव्य दधि कुर्मि द्वारा प्रमाणित होते हैं जिनमें एकवचन सामान्य प्रणाली के विपरीत बहु० के अनुकरण पर पुनर्निर्मित होता है।

इन सब सुधारों का परिणाम एक निश्चित प्राचीन विकरणयुक्त की अपेक्षा अधिक निश्चित वाली क्रियाओं का अत्यधिक मात्रा में हो जाना है।

भविष्यत्

कुछ ऐसी क्रियाएँ रह जाती हैं जिनमें पर प्रत्यय धातु से संबद्ध होता है और जिसका अन्त तालव्य में होता है मोक्खति (मोक्ष्यति) वक्खति (वक्ष्यति) मोक्खं (मोक्ष्यामि) कण्ठ्य में होता है सक्खति (शक्यति) अथवा दन्त्य में होता है छेच्छति (छेत्स्यति) वच्छति (वत्स्यति)। इन रूपों ने उन क्रियाओं के लिए मार्गदर्श का काम दिया प्रतीत होता है जिनमें धातु के कारण कठिनाई उत्पन्न होती है अशोक० कर् से कच्छति पा० हञ्छामि हन् से हञ्छति। किन्तु ये स्पष्ट नहीं थे दक्खति और दच्छिति जो सं० द्रक्ष्यति का प्रतिनिधित्व करते हैं, कुछ वर्तमान रूपों की अपन अतीत

